त्रिपृष्ठ (सं॰ पु॰) जैन-पुराणानुसार पोदनपुरके राजा प्रजापतिके पुत्र, इस युगके ९ नारायणोंमेंसे प्रथम नारायण। इनकी माताका नाम भगवती था। नारायण त्रिपृष्ठ ग्यारहवें तीर्थङ्कर भगवान् श्रेयांसनाथके समयमें उत्पन्न हुए थे। इनका जीव पूर्वभवमें मारीचकी पर्यायमें था। इनकी आयु चौरासी लाख वर्षकी थी। इन्होंने प्रतिनारायण अश्वग्रीवको युद्धमें पराजय और निहत किया था तथा आप तीन खण्डके स्वामी बने थे। इनके पास चक्रवर्तीसे आधी सम्पत्ति थी, इसलिये ये अर्द्धचक्रवर्ती कहलाते थे; अन्य ८ नारायणोंके विषयमें भी ऐसी बातें हैं। इनकी १६००० रानियां थीं; पटरानीका नाम था स्वयंप्रभा। इनके ज्येष्ठ पुत्रका नाम श्रीविजय था। इनके पिता प्रजापतिने पिहिताश्रव मुनिके निकट दीक्षा ली थी और निर्वाणधाम हुए थे; किन्तु नारायण त्रिपृष्ठ मर कर नरक गये।

(प्राचीन जैन-इतिहास १म भाग पृ० ११२-११३)

त्रिपौरुष (सं॰ क्ली॰) त्रीन् पितादीन् पुरुषान् व्याप्नोति अण् उत्तरपदवृद्धिः। पितादि क्रमसे तीन पीढ़ियोंका भोग। त्रिपुरुष देखो।

त्रिपौलिया (हिं॰ स्त्री॰) तिरपौलिया देखो।

त्रिप्पूर—मन्द्राजके त्रिवाङ्कुरराजाके अन्तर्गत त्रिवन्द्रम् तालुकका एक ग्राम। यह अक्षा॰ ८° ३३' उ॰ और देशा॰ ७६° ५८' पू॰में त्रिवन्द्रम्से ५ मील उत्तरमें अवस्थित है। जनसंख्या प्रायः १६६७ है। यहां विष्णुके चरणोंकी पूजा होती है, इस कारण इसकी गिनती तीर्थोंमें की गई है। कहते हैं कि, त्रिवाङ्कुर राजवंशके कुलदेवता अनन्तपद्मनाभका मस्तक तिरुवल्लममें, धड़ त्रिवन्द्रममें और पैर त्रिप्पूरमें है। इस कारण यह ग्राम बहुत पवित्र माना जाता है।

त्रिप्रश्न (सं॰ पु॰) त्रयाणां दिग्देशकालानां प्रश्नः। १ दिक्, देश और कालविषयक प्रश्न, दिशा, देश और कालसम्बन्धी प्रश्न।

त्रिप्रसुत (सं॰ पु॰) त्रिषु स्थानेषु प्रसुतः। मद चरित मत्तगज, वह हाथी जिसके मस्तक, कपोल और मेढ़ इन तीनों स्थानोंसे मद झड़ता हो।

त्रिप्लक्ष (सं॰ पु॰) जनपदविशेष, एक बहुत प्राचीन देशका नाम।

त्रिफला (सं॰ स्त्री॰) त्रयाणां फलानां समाहारः अजादित्वात्। "द्विगोः" (पा॰ ४।१।२१) इति सूत्रेण ङीप्। १ आंवले, हड़ और बहेड़ेका समूह। इसका पर्याय—त्रिफली, फलत्रय और फलत्रिक है। यह आंखोंके लिए हितकारक, अग्निदीपक, रुचिकारक, सारक तथा कफ, पित्त, मेह, कुष्ठ और विषमज्वरका नाशक माना जाता है। इसके द्वारा वैद्यकमें अनेक प्रकारके घृत आदि बनाए जाते हैं।

त्रिफलाद्यघृत (सं॰ क्ली॰) त्रिफलाद्यं यतीन गुणं घृतं। घृतौषधभेद। घी ६४ सेर, क्वाथके लिए मिला हुआ त्रिफला ६८ सेर, जल ६४ सेर, शेष १६ सेर, गायका दूध ६४ सेर, चूर्ण मिला हुआ ६१ सेर इन सबके मेलसे यह घृत प्रस्तुत होता है। इसके सेवन करनेसे तिमिर-रोग जाता रहता है। (भैषज्यर॰)

प्रस्तुतकी दूसरी विधि—घी ६४, क्वाथके लिए त्रिफला (प्रत्येकका) ६२ सेर, जल ४८ सेर, शेष १२ सेर, दूध ६४ सेर, कल्कार्थ त्रिफला, त्रिकटु, द्राक्षा, यष्टिमधु, कुटकी, पुण्डरीककाष्ठ, छोटी इलायची, विडङ्ग, नागेश्वर, नीलोत्पल, अनन्तमूल, श्यामालता, रक्तचन्दन, हरिद्रा, दारुहरिद्रा प्रत्येकका दो दो तोला ले कर घृत प्रस्तुत करते हैं। इससे तिमिररोग एवं कामला, अर्बुद, विसर्प, प्रदर, कण्डु आदि रोग नष्ट हो जाते हैं।

(भैषज्यर॰)

त्रिफलादिलौह (सं॰ क्ली॰) औषधविशेष। इसके बनानेकी विधि यह है—त्रिफला, मोथा, त्रिकटु, विड़ङ्ग, कुट, वच, दन्तीमूल, यष्टिमधु प्रत्येकका चूर्ण १ पल, लौहचूर्ण ८ पल, गुग्गुल ८ पल, इन सबको १२ पल मधुके साथ घोट कर औषध बनाते हैं। प्रातःकाल इसका सेवन करनेसे दुःसाध्य आमवात, पाण्डु, कृमि-मेह, शूल, ग्रहणी और विषमज्वर जाता रहता है।

त्रिफलाद्यघृत (सं॰ क्ली॰) १ चक्रदत्तोक्त घृतौषधभेद। छोटे और बड़ेके भेदसे यह दो प्रकारका है।

लघुत्रिफलाद्यघृतमें ६४ सेर घी और १६ सेर दशमूलोंके क्वाथमें कल्क, त्रिफला और यष्टिमधु २१ सेर

दिये गये थे। सम्राट्‌ने उन्हें छुटकारा दे कर कहा, कि यदि वे प्रति वर्ष कई एक हाथी और घोड़े करस्वरूप दें, तो उनके विरुद्ध लड़ाई नहीं ठानी जायगी। यशोधरने इसे अस्वीकार किया और यवनसे पराजित होने पर वे तीर्थाटनमें आयुःशेष व्यय करनेके लिये प्रयाग, मथुरा वृन्दावनादिको गये। ७२ वर्षकी अवस्थामें वृन्दावनमें विष्णुसेवा करते हुए उनका प्राणान्त हुआ। इधर त्रिपुरामें अवशिष्ट मुगल सेना लगातार दो वर्ष तक राज्यमें लूट-मार मचाती रही। इतनेमें वहां महामारी उपस्थित हुई, जिससे अधिकांश मुगलोंकी मृत्यु हो गई और अवशिष्ट प्राण जानेके भयसे त्रिपुरा छोड़ दिल्लीको भग आये। बाद कल्याणमाणिक्य सभी त्रिपुरावासियोंकी सम्मतिसे राज्यसिंहासन पर बैठे।

१०३५ त्रिपुराब्दमें (१६२५ ई०में) कल्याणमाणिक्य राजा हुए। वे किनके पुत्र थे, यह राजमालामें लिखा नहीं है, किन्तु लोग उन्हें यशोधरमाणिक्यके ज्ञाति भ्राता बतलाते हैं। अनुमान किया जाता है, कि महाराज राजधरमाणिक्यके एक भाई आराकान-युद्धमें आये थे, वे रणमें मर चुके थे और दो भाग गये थे। कल्याणमाणिक्य इन्हीं दोमेंसे किसीके पुत्र होंगे। कल्याणमाणिक्यके जन्मसम्बन्धमें भी एक लौकिकप्रवाद है—उनका पिता एक दिन आखेटको बाहर निकले। एक पलायित मृगके पीछे दौड़ते दौड़ते मध्याह्नकालमें वे प्याससे कातर हो गये। बाद जलकी खोज करते करते वे ब्राह्मण-प्रजाके घर पर गये। त्रिपुरा जातिमें ब्राह्मण नामक एक सम्प्रदाय है। कल्याणके पिता उस ब्राह्मणकी रूपवती कन्याको देख कर मोहित हो गये। ब्राह्मण-कुमारीने भी राजपुत्रको आत्मसमर्पण किया और उसीसे कल्याणमाणिक्यका जन्म हुआ। महाराज कल्याणमाणिक्य विद्वान्, बुद्धिमान् और बलवान् थे। इन्होंने सेनाओंको सुशिक्षित किया। इन्हींसे त्रिपुराके राजपरिवारमें एक नूतन नियम स्थापित हुआ। इन्होंने ही सबसे पहले युवराज पदकी सृष्टि कर अपने बड़े लड़के गोविन्दको उस पद पर नियुक्त किया और सिक्केमें अपने नामके साथ 'शिव' देवनाम अङ्कित किया था। इन्हींके समयसे राजनामके साथ देवनाम योग कर सिक्का मुद्रित हुआ करता था। सम्राट् शाहजहान्‌ने उनसे कर मांगा था, किन्तु कल्याणमाणिक्यके अस्वीकार करने पर सम्राट्‌ने बङ्गालके सूबेदार शाह सुजाको त्रिपुरा पर चढ़ाई करनेका हुक्म दिया। शाह सुजाने जो सैन्यदल भेजा था, उसके साथ एक धर्मनिर्मित कामान था। जो कुछ हो, महाराज कल्याणने मुसलमानोंको पराजित कर भगा दिया था। इसके बाद कल्याणने काशी, वृन्दावन, मथुरा आदि दूर स्थानोंसे ब्राह्मणोंको बुलाकर प्रचुर धन दान दिये थे और अपने राज्यमें घूम घूम कर निःस्व प्रजाको अर्थदान तथा ब्राह्मणोंको यथेष्ट भूमि दान दी थी। जब कोई तीर्थाटनकी इच्छा करता तो, वे अपने राजकोषसे उसका खर्च देते थे। नूरनगरके कसबा ग्राममें उनकी प्रसिद्ध दीर्घिका आज भी 'कल्याणसागर' नामसे विद्यमान है। कल्याण ३४ वर्ष राज्य कर १०६८ त्रिपुराब्दमें स्वर्गको प्राप्त हुए।

बाद युवराज गोविन्ददेव 'माणिक्य' की उपाधि धारण कर १०६८ त्रिपुराब्दमें (१६५८ ई०में) राज्य-सिंहासन पर बैठे। उनकी स्त्री कमला महादेवी बड़ी धर्मपरायणा थीं। उनके सिक्केके एक पृष्ठ पर शिव और स्वामीका नाम तथा दूसरे पृष्ठ पर उनका नाम अङ्कित रहता था। इनका निर्मित कमलासागर आज भी कसबा ग्राममें वर्त्तमान है। महाराज गोविन्दके छोटे भाई नक्षत्रराय बङ्गालके सूबेदार शाह सुजाके साथ मिल कर त्रिपुरा आक्रमण करनेको उद्यत हुए; किन्तु महाराज गोविन्दमाणिक्यने सोचा, कि इस युद्धमें या तो मेरा प्राण जायगा अथवा मेरे भाईका। यह समझ कर उन्होंने बिना युद्ध किये नक्षत्रके हाथमें राज्य सौंप आप आराकान राज्यमें आश्रय ग्रहण किया। इधर नक्षत्रराय छत्रमाणिक्य नामसे सिंहासन पर बैठे। महाराज गोविन्द आराकानके आश्रयमें जब अज्ञातवासमें रहते थे, तब भ्रातृयुद्धमें पराजित शाह सुजाने भी आ कर आराकानमें आश्रय लिया। बादमें महाराज गोविन्ददेवने उनका बहुत सत्कार किया और यथासाध्य सहायता भी दी। सुजाने उनके व्यवहारसे लज्जित हो कर क्षमा मांगी और अपनी "निमचा" नामक बहुमूल्य तलवार प्रदान की।

सुजाके आराकान पहुँचने पर आराकानके राजा सुजाकी कन्याके रूपमें मुग्ध हो गये। उसे हस्तगत करनेके लिये उन्होंने अपने राज्यमें यह प्रचार किया, कि सुजा अपने कौशलसे आराकान जीतनेके लिये आये हैं, अतएव उन्हें मार डालना उचित है; किन्तु बिना युद्धका रक्त गिराना बौद्धोंके नियमसे अनुचित था, इसलिये उन्होंने छिपके सुजाको पकड़ मंगाया और उन्हें एक नावमें बांध कर नदीमें डुबो दिया। सुजाकी स्त्रीने अपनी छातीमें छुरी घुसा कर प्राण त्याग किया और दो कन्याओंने विष खा कर आत्महत्या की। तीसरी कन्याको आराकानके राजाने ग्रहण किया था।

इधर ७ वर्ष राज्य करके छत्रमाणिक्य जगन्नाथ और नरहरि नामक दो पुत्र छोड़ परलोक सिधारे। इनकी मृत्युके बाद गोविन्ददेव पुनः सिंहासन पर बैठे। उन्होंने सुजाके प्रति आराकान-राजके नृशंस-व्यवहारसे मर्माहत हो कर सुजाकी तलवारकी सहायतासे अर्थसंग्रह किया और कुमिल्लानगरमें एक मस्जिद बनवाई जो आज भी 'सुजा-मस्जिद' नामसे वर्तमान है। महाराज गोविन्दमाणिक्यने मेहेरकुल-आबाद और बातिसा ग्राममें दीर्घिका खुदवाई। वे भी ताम्रशासन द्वारा ब्राह्मणोंको बहुतसी जमीन दान कर गए हैं। १०७८ त्रिपुराब्द (१६६८ ई०में) इनका देहान्त हो गया।

१०८० त्रिपुराब्दमें (१६७० ई०में) युवराज रामदेव ठाकुर (गोविन्दके ज्येष्ठ पुत्र) राजा हुए। उन्होंने पहले अपने भाई बलिभीमनारायणको युवराजके पद पर नियुक्त किया। बाद अपने बड़े लड़के रत्नदेवको भी उसी पद पर स्थापित किया। इसके अनन्तर उन्होंने युवराज-पदका अव्यवहित होनेके बाद जो 'बड़ा ठाकुर' नामक एक पदकी सृष्टि कर उस पर अपने दूसरे पुत्र दुर्जयदेवको नियुक्त किया। रत्नको राज्यच्युत करनेके लिए षड़यन्त्र रचा गया, किन्तु इसका कुछ फल न हुआ। घनश्याम और चन्द्रमणि नामक इनके और भी दो पुत्र थे।

१०९२ त्रिपुराब्दमें (१६८२ ई०में) युवराज रत्नदेव राजा हुए। उन्होंने अपने छोटे भाई दुर्जयमणिको 'बड़ा ठाकुर'का पद और मामा बलिभीमनारायणको 'युवराज'-का पद प्रदान किया। किन्तु इन्हें धीरे धीरे हटा कर राजवंशीय चम्पकराय और नरोत्तमको युवराज-पद पर तथा छोटे भाई चन्द्रमणिको 'बड़े ठाकुर'के पद पर नियुक्त किया। रत्नदेवके १२५ विवाह हुए थे। रत्नमाणिक्यकी बहुत कम उमर थी, किन्तु तीनों युवराजगण उनकी अपेक्षा बड़े और बहुत अत्याचारी थे। इस समय बंगालके नवाब शाइस्ताखांने नरेन्द्रठाकुर नामक रत्नमाणिक्यके एक चाचाकी सहायतासे त्रिपुरा पर आक्रमण किया और उसे जीत भी लिया। बाद वे रत्नमाणिक्य और तीनों युवराजोंको कैद कर लाये।

शाइस्ता खांकी सहायतासे नरेन्द्रठाकुर राजा हुए। तीन वर्ष राज्य करनेके बाद रत्नमाणिक्यने शाइस्ता खां-को हस्तगत कर पुनः राज्याधिकार किया। २८ वर्ष राज्य करनेके बाद रत्नमाणिक्यके तीसरे भाई घनश्यामने उन्हें राज्यच्युत किया।

घनश्याम राज्य पा कर महेन्द्रमाणिक्य नामसे सिंहासन पर बैठे। मन्त्रीके परामर्शसे महेन्द्रने एक स्त्रीके दो स्वामी रहना युक्तिसिद्ध नहीं है, यह जान रत्नमाणिक्यको मार डाला। अन्तमें आत्मवधके पापसे दुःस्वप्न देखते देखते १ वर्षके अन्दर ही उनका प्राण-वायु उड़ गया।

११२४ त्रिपुराब्दमें (१७१४ ई०में) युवराज दुर्जयदेव धर्ममाणिक्य नाम धारण कर सिंहासन पर आरूढ़ हुए। उन्होंने चन्द्रमणिको युवराजके पद पर और बड़े लड़के गंगाधरको बड़े ठाकुरके पद पर नियुक्त किया। बंगालके नाजिरने इस समय एक दल सैन्य भेज त्रिपुराके कई एक जिले अधिकार कर लिए और वहां मुसलमान जमींदार नियुक्त किया तथा एक दल मुसलसैन्य उदयपुरमें रख दी। एक दिन मुसल लोग जब निश्चिन्तचित्तसे भोजन कर रहे थे, तब धर्ममाणिक्य-ने अकस्मात् उन पर आक्रमण किया और उन्हें छिन्न भिन्न कर मार डाला। बहुत थोड़े लोग प्राण ले कर भाग पाये।

छत्रमाणिक्यके लड़के जगन्नाथने इस समय ढाकाके मुसलमान-शासनकर्ताके साथ मिल कर त्रिपुरा पर

धेमर्तोगकी पर्वतमाले स्तम्भ है। यहां महाराजका एक कालेज है जिसकी बनावट देखने योग्य है। १८३७ ई०को शहरमें एक मान-मन्दिर स्थापित हुआ है। महाराज ही इस मन्दिरके अधिष्ठाता हैं। १८५४ ई०में इस मन्दिरकी एक शाखा अगस्त्येश्वर पर्वतके ऊपर स्थापित हुई है। पहले यहां यूरोपीय ज्योतिषी रहते थे, अभी उनकी जगह पर देशीय ज्योतिषी हैं। खर्च पड़नेके कारण १८६५ ई०में अगस्त्येश्वरका मान-मन्दिर तोड़ डाला गया। यहांका 'नेपियर म्युजियम' नामक जादूघर बहुत सुन्दर है। त्रिवाङ्कुरराजाकी ४५ चिकित्सालयोंमेंसे प्रधान चिकित्सालय भी इसी नगरमें अवस्थित है, राजव्ययसे परिचालित होता है। 'त्रिवाङ्कुर राज-गजट' नामक साप्ताहिक पत्र मलयालम् और अंगरेजी भाषामें इसी स्थानसे प्रकाशित होता है। नागरकयल शहरमें 'त्रिवाङ्कुर टाइम्स' नामक अंगरेजी समाचारपत्र महीनेमें तीन बार निकलता है। त्रिवाङ्कुरके राजाकी राय लेकर अङ्गरेजोंसे यहां टेलिग्राफआफिस खोला गया है।

त्रिवत्म (सं० पु०) १ हर्यश्वके पौत्र एक राजाका नाम। २ जाग्रदादि तीनों अवस्थाके जीव।

त्रिवन्धु (सं० पु०) त्रिलोकका बन्धु।

त्रिवलि (सं० स्त्री०) त्रिगुणिता वलिः। उदरस्थित वलीत्रय, वे तीन बल जो पेट पर पड़ते हैं।

त्रिवलीक (सं० क्ली०) तिस्रो वल्यो यत्र कप्। १ वायु। २ मलद्वार, गुदा।

त्रिवाहु (सं० पु०) त्रयो बाहवो यस्य। १ रुद्रानुचरभेद, रुद्रके एक अनुचरका नाम। २ असियुद्धाकारभेद, तलवारका एक हाथ।

त्रिभ (सं० क्ली०) त्रयाणां भानां राशीनां समाहारः। १ लग्नादि राशित्रय, लग्न इत्यादि तीनों राशि। २ तीन राशि। (त्रि०) ३ नक्षत्रत्रययुक्त, जिसमें तीन नक्षत्र हों, रेवती, अश्विनी और भरणी नक्षत्रयुक्त आश्विन, शतभिषा, पूर्वभाद्रपद और उत्तरभाद्रपद नक्षत्रयुक्त भाद्र, पूर्वफल्गुनी, उत्तरफल्गुनी और हस्ता नक्षत्रयुक्त फाल्गुन मास।

त्रिभङ्ग (सं० त्रि०) त्रीणि भङ्गानि वक्राणि यस्य ।स य त्रि-भङ्ग, तीन जगहसे टेढ़ा, श्रीकृष्णकी एक मूर्ति जिसमें भगवान्‌की ग्रीवा, कटि और जानु कुछ वक्र भावसे बने होते हैं।

त्रिभङ्गी (सं० स्त्री०) १ मात्रावृत्त छन्दोभेद, एकमात्रिक छन्दका नाम। इसके प्रत्येक चरणमें ३२ मात्राएं होती हैं और १०,८,८,६ मात्राओं पर यति होती है। २ तालके साठ मुख्य भेदोंमेंसे एक। इसमें एक गुरु, एक लघु और एक प्लुत मात्रा होती है। ३ षड रागका एक भेद। (त्रि०) ४ त्रिभङ्ग, तीन जगहसे टेढ़ा।

त्रिभजीवा (सं० स्त्री०) त्रिभस्य जीवा, ६-तत्। त्रिज्या, व्यासकी आधी रेखा।

त्रिभज्या (सं० स्त्री०) व्यासार्द्ध रेखा, त्रिज्या।

त्रिभण्डी (सं० स्त्री०) त्रीन् वातादि दोषान् भनक्ति परिहरतीति भञ्ज-अण् ततो ङीप्। त्रिवृता, निशोथ।

त्रिभद्र (सं० क्ली०) त्रिषु मन्मथतदमारतमर्दनेष्वपि भद्रं यस्मिन्। मैथुन, भोग, रतिक्रिया।

त्रिभमौर्विका (सं० स्त्री०) त्रिज्या, व्यासकी आधी रेखा।

त्रिभाग (सं० पु०) तृतीयो भागः हृतो संख्या शब्दस्य पूरणार्थत्वात्। तृतीय भाग, तीसरा हिस्सा।

त्रिभानु (सं० पु०) तुर्वसु वंशके एक राजाका नाम।

त्रिभाव (सं० पु०) त्रिषु कालेषु भावोऽस्य। त्रिकालिक पदार्थ।

त्रिभुक्ति (सं० पु०) त्रिषु भुक्तिरस्य। तिरहुत या मिथिलादेश।

त्रिभुज (सं० क्ली०) त्रयो भुजा यत्र। त्रिबाहुक, तीन भुजाओंका क्षेत्र। क्षेत्र देखो।

त्रिभुवन (सं० क्ली०) त्रयाणां भुवनानां लोकानां समाहारः, पात्रादित्वात् ङीप् न। त्रिलोक, स्वर्ग, पृथ्वी और पाताल।

त्रिभुवन—समाधितन्त्र नामक जैन-ग्रन्थके रचयिता।

त्रिभुवनचक्रवर्त्ती—दक्षिण प्रदेशके राजाओंकी उपाधि। चेर, चोल, पाण्ड्य, चालुक्य प्रभृति वंशोंमें बहुतसे राजाओंने यह उपाधि ग्रहण की थी।

त्रिभुवनपाल—१ गुजरातके चौलुक्य वंशके एक राजाका नाम। ये त्रिभुवनपाल नामसे प्रसिद्ध थे। इन्होंने १२८८

चढ़ाई की। युद्धमें पहले तो त्रिपुराकी जीत हुई; किन्तु पीछे महाराज धर्ममाणिक्य पराजित हो कर भाग गए।

११४२ त्रिपुराब्दमें (१७३२ ई०में) जगन्नाथमाणिक्यने मुसलमानोंके साहाय्यसे राज्य प्राप्त किया, किन्तु उनसे त्रिपुरामें जो क्षति हुई, वह आज तक संशोधित न हो सकी। मुसलमान दीवान और फौजोंसे पार्वत्य त्रिपुराधीन रत्न पन्थ समस्त स्थान मुसलमान राज्यमें मिला लिए और उन्हें मुसलमान जमींदारके हाथ सौंपा। केवल जगन्नाथ-माणिक्यको २२ परगनेका चकला रोसनाबाद जागीरके रूपमें दे दिया। यह जमींदारी अब भी मौजूद है। त्रिपुराके राजा अभी इसका कर वृटिश-सरकारको देते हैं।

धर्ममाणिक्य राज्यच्युत हो कर मुसलमानोंकी सहायताके बिना और कोई दूसरा उपाय न देख मुर्शिदाबादको चले गये। वहां उन्होंने जगत् सेठसे मित्रता की और उनकी सहायतासे पुनः राज्यप्राप्त किया। धर्ममाणिक्यने बंगला भाषामें महाभारतका अनुवाद किया। थोड़े समयके बाद धर्ममाणिक्यकी मृत्यु हुई।

बाद ढाकाके फौजदारने धर्ममाणिक्यके बड़े लड़के गङ्गाधरको उनके पिताके समयका बाकी राजस्व परिशोध करनेको कहा। इस पर उन्होंने अपनी असमर्थता प्रगट की। युवराज चन्द्रमणि वह ऋण परिशोध कर फौजदारकी सहायतासे मुकुन्दमाणिक्य नामसे राजा हुए। मुकुन्दने राज्य पा कर अधर्म नहीं किया। उन्होंने अपने भतीजे गङ्गाधरको ही युवराजके पद पर और बड़े लड़के पांचकौड़ीको बड़े ठाकुरके पद पर नियुक्त किया तथा जामीनस्वरूप पांचकौड़ीको मुर्शिदाबादमें रख छोड़ा। मुकुन्दमाणिक्यने रुद्रमणि नामक एक ज्ञातिको हाथी पकड़नेके लिये मनिपा पहाड़ पर भेजा। वहां रुद्रमणिने भूधरनारायण नामक पार्वतीय सिपाही सर्दारके साथ मिल कर मुकुन्दमाणिक्यको एक पत्र लिख भेजा, कि—'पार्वतीय त्रिपुरागण यवन-संस्पर्शमें रहना नहीं चाहते। महाराजकी अनुमति पानेसे वे फौजदार-मातहत हाकिमोंके लिये मुसलिमको वध करनेमें प्रस्तुत हैं।' मुकुन्दमाणिक्यने पत्र पा कर विस्मित हो उत्तर दिया, कि—'ऐसा नहीं हो सकता, क्योंकि उनके बड़े लड़के जामीनस्वरूप मुर्शिदाबादमें हैं।' रुद्रमणि इस पर भी स्थिर न हो कर फौजदारको मार डालनेके लिये तैयार हो गये। मुकुन्दमाणिक्यने किंकर्त्तव्य-विमूढ़ हो कर वह पत्र फौजदारको दिया। फौजदारने मामलाके लिये तलब न हो कर सोचा, कि महाराज मुकुन्द भी इस षड़यन्त्रमें शामिल हैं। सुतरां उन्होंने उनको, उनके लड़के भद्रमणि, लक्ष्मणमणि और बड़े ठाकुर गङ्गाधरको कैद कर लिये। रुद्रमणिठाकुरने यह सम्वाद पा कर ससैन्य आ उदयपुरको घेर लिया।

इसी बीच महाराज मुकुन्दने यवनके हाथ बन्दी हो जाने पर विष खा कर आत्महत्या कर डाला। रानी सती होनेको तैयार हो गईं। इस पर सर्दार भूधरनारायणने उन्हें उत्तराधिकारी नियुक्त करनेकी प्रतिज्ञा की। रानीने पहले अपने पुत्र पांचकौड़ी, और उनके बाद गङ्गाधरको उत्तराधिकारी निर्देश किया। किन्तु भूधरनारायणके रुद्रमणिको उत्तराधिकारी निर्वाचित करने पर रानीने चितामें बैठ आत्महत्या की।

सर्दार भूधरनारायणके साहाय्यसे रुद्रमणिठाकुर जयमाणिक्य (२य) नाम धारण कर राज्यसिंहासन पर बैठे। ये गोविन्दमाणिक्यके छोटे भाईके छोटे लड़केके ज्येष्ठ पुत्र थे। फौजदारने अपने अपराध पर क्षमा प्रार्थना मांगी। इस पर जयमाणिक्यने उन्हें अभयदान दिया। रुद्रमणि प्रभृति राजकुमार छुटकारा पाकर ढाकाको चल दिये।

पांचकौड़ी उस समय भी बङ्गालके नवाबके निकट थे। ये बहुत दिनोंसे त्रिपुराका कोई सम्वाद नहीं पानेसे नवाबकी अनुमति ले नाव पर चढ़ कर चट्टग्रामको जा रहे थे। चट्टग्राममें उन्हें ज्यों ही जयमाणिक्यके राज्यकी अवस्था मालूम हो गई त्यों ही ये पुनः मुर्शिदाबाद लौट गये। नवाबने उनकी सब बातें सुन कर ढाकाके शासनकर्त्ताको उन्हें सहायता देनेका आदेश किया। बङ्गालके नवाबने इस समय पांचकौड़ीको सिंहासन पर बैठनेकी अनुमति स्वरूप एक सनद दी।

पांचकौड़ीके ससैन्य कुमिल्ला पहुंचने पर प्रजा और सभी कर्मचारियोंने उन्हें अपना राजा बनाया। उदय-

डाल कर आग पर चढ़ाते हैं। थोड़ी देर बाद उसे उतार कर उसमें एक सेर मधु मिला देते हैं। इससे त्रिदोषज तिमिररोग दूर हो जाता है।

त्रिफलाद्यमहाघृत—घृत ऽ४ सेर, क्वाथके लिए मिला हुआ त्रिफला ऽ२ सेर, जल ऽ६ सेर, शेष ऽ४ सेर, भृङ्गराजरस ऽ४ सेर अथवा वासकमूल ऽ२ सेर, जल ऽ६ सेर, शेष ऽ४ सेर, शतमूलीका रस ऽ४ सेर, छागदुग्ध ऽ४ सेर अथवा पूर्ववत् क्वाथ ऽ४ सेर, आंवलेका रस ऽ४ सेर, कल्कार्थ पीपल, चीनी, द्राक्षा, त्रिफला, नीलोत्पल, यष्टिमधु, क्षीरकाकोलिका, गम्भारीकी छाल, कण्टकारी आदिका मिश्रित भाग ऽ१ सेर लेकर यह महाघृत प्रस्तुत करते हैं। इसके सेवन करनेसे सभी तरहके चक्षुरोग नष्ट हो जाते हैं। यह नेत्ररोगके लिए रामबाण है। (भैषज्यर०)

२ क्रिमिरोगोक्त घृत—औषधभेद। यह घृत ऽ४ सेर, गोमूत्र ऽ६ सेर, कल्कार्थ त्रिफला, निसोथ, दन्तीमूल, वच, कमलगट्टा ऽ१ सेर लेकर प्रस्तुत किया जाता है। इसके सेवन करनेसे सब प्रकारके क्रिमिरोग जाते रहते हैं।

दूसरी विधि-हड़, बहेड़ा, आँवला, विड़ङ्ग प्रत्येक १६ पल, पीपल, पीपरामूल, चई, चीतामूल, सोंठ सबको मिला कर १६ पल, दशमूल १६ पल, पाकार्थ जल ६४ सेर, शेष ऽ८ सेर, घृत ऽ४ सेर, कल्कार्थ सैन्धव लवण ऽ२ सेर सबको एक साथ मिला कर आग पर चढ़ाते हैं। बाद आग परसे उतार कर ऽ१ सेर चीनी डाल देते हैं। इसका गुण भी पूर्ववत् है। (भैषज्यर०)

त्रिफलीकृत (सं० त्रि०) त्रि. त्रिवार फलो कृतः त्रिगुणीकृतः। वह चावल जिसकी भूसी तीन बार निकाली गई हो।

त्रिवन्द्रम्—मन्द्राजके त्रिवाङ्कुर राजाकी एक राजधानी। यह अक्षा० ८° २९´ उ० और देशा० ७६° ५७´ पू०में अवस्थित है। भूपरिमाण ८८८ वर्गमील है और लोकसंख्या प्रायः ५७८८२ है। मलयालम् प्रदेशकी सामाजिक प्रथाका एक केन्द्र होनेके कारण यह नगर बहुत प्रसिद्ध है। त्रिवाङ्कुड़ राजाके प्रासाद, सभामण्डप और दुर्ग इसी नगरमें हैं। नगरके चारों ओरका दृश्य बहुत मनोहर है। समुद्रके किनारेसे यह एक कोस दूर है। इसके सामने समुद्र गर्भमें एक बालूका ढेर और दलदलविशिष्ट द्वीप पश्चिमघाट पर्वतके कोहसर्तों जमोनके साथ मिल गया है। करमानय नदी इस नदीके निकट हो कर बहती है। नगरका दक्षिण भाग अस्वास्थ्यकर है। घने नारियलके बगीचे होनेके कारण उस अंशकी जलवायु खराब है। यहांका दुर्ग इतना मजबूत नहीं है, चारों ओर दृढ़ और ऊंचे प्राचीरसे घिरा है। त्रिवाङ्कुड़ राजाका यही सबसे प्रधान शहर है। यहां त्रिवाङ्कुड़के महाराज और हटिशसेना रहती हैं।

दुर्गमें राजवंशका प्रासाद तथा पद्मनाभ नामक विष्णुमूर्त्तिका विख्यात मन्दिर है। इन सब अट्टालिकाओंके बड़े बड़े बरामदे, झरोखे आदि कारुकार्ययुक्त हैं, जो देखनेमें बहुत सुन्दर लगते हैं। पद्मनाभका मन्दिर बहुत प्राचीन और पुण्यस्थान होनेके कारण प्रसिद्ध है। मन्दिरके रहनेसे ही यहां त्रिवाङ्कुड़की राजधानी उठा कर लाई गई। मन्दिरको देवोत्तर-सम्पत्तिसे वार्षिक ७५ हजार रुपयेकी आय है। बहुतोंने आधुनिक राजाओंको यह अस्वास्थ्यकर स्थानका दुर्गवास छोड़नेके लिए अनुरोध किया, किन्तु प्राचीन वासस्थानकी माया तथा ब्राह्मणोंके कथनानुसार वे यह स्थान छोड़ देनेको राजी न हुए। प्रति पुण्याह कर्ममें महाराजकी उपस्थितिका प्रयोजन पड़ता है, इस कारण वे और भी पद्मनाभके मन्दिरका सान्निध्यवास परित्याग नहीं कर सकते। इस नगरमें महाराजकी एक टकसाल जिसमें पैसेके सिवा और कोई मुद्रा नहीं ढलती है। शहरके उत्तरमें स्कन्धावार, अस्त्रागार, अस्पताल, नायर-ब्रिगेड नामक नायर सैन्यदलके कार्यालयादि और यूरोपियनके वासस्थान हैं। सैन्यदलमें प्रायः १४ सौ सेना हैं जिनमेंसे तीन यूरोपीय सेनानायक हैं। ये लोग मन्द्राज गवर्नमेण्टसे नियुक्त हुए हैं। महाराजके बाद ही दीवानका पूरा अधिकार रहता है। उनके वासस्थान तथा कार्यालयादि भी इसी शहरमें हैं। शहरमें एक मटर अदालत, एक चिकित्सालय और अंगरेज डाक्टरके अधीन अस्पताल है, जिनमेंसे गर्भिणीका अस्पताल, साधारण अस्पताल, पागलोंका अस्पताल और

युद्धमें लड़ाई छिड़ी। द्वितीय जयमाणिक्य पराजित हुए। ११४८ त्रिपुराब्दमें ( १७३८ ई०में ) पांचकौड़ी इन्द्रमाणिक्य ( २य ) नाम ग्रहण कर सिंहासन पर आरूढ़ हुए। उनके भाई कृष्णमणि युवराज और हरिमणि बड़े ठाकुर हुए।

जयमाणिक्य राज्यच्युत हो कर हरिनारायण चौधरी नामक एक व्यक्ति समस्त मेहरकुलके भैयदल और १४ सौ सेनाओंको साथ ले त्रिपुराके कई स्थान लूटने लगे। अन्तमें उन्होंने रिशवत देकर ढाकाके शासनकर्त्ता जलकादिरखांको वशीभूत किया तथा इन्द्रमाणिक्यके विरुद्ध उत्तेजित किया। रोशनाबादके वाकी खजानाके कारण जलकादिर खां इन्द्रमाणिक्यको कैद कर ढाका ले गये। इस समय ढाकामें धर्ममाणिक्यके पुत्र गङ्गाधर रहते थे। उन्होंने जलकादिर खांको घूस देकर राजा होना चाहा। महम्मद रजि नामक एक व्यक्तिने एक दल सेना साथ ले जलकादिरको आज्ञानुसार गङ्गाधरको त्रिपुराके सिंहासन पर बिठाया। गङ्गाधर द्वितीय उदयमाणिक्य नामसे राजा हुए।

जयमाणिक्य राज्यच्युत हो ढाकाके २ परगनेका जमींदारीस्वत्व ले कर वास कर रहे थे। ( इनके वंशधर अब भी ढाकामें हैं। वे 'कादवाके राजा' वा 'ढाकाके राजा' नामसे प्रसिद्ध हैं। ) जयमाणिक्यने सफलता प्राप्त न कर सकने पर तब जगद्रामको पुनः भुआर्ग में डालने की चेष्टा की। उन्होंने कहला भेजा, कि—'यदि जगद्राम रिशवत देकर ढाकाके नवाबको वशीभूत कर सकें, तो वे (जयमाणिक्य) पुनः राजा हो सकते हैं और राजा हो कर जगद्रामके भाई नरहरिको युवराज अवश्य बनायेंगे।' जगद्रामने भी वैसा ही किया। जलकादिर खां भी अर्थके दास थे। उन्होंने भी इसी समय उदयमाणिक्यके बदले जयमाणिक्यको त्रिपुराका राजा स्वीकार किया और उदयको भगा कर उन्हें सिंहासन पर बिठाया। जयमाणिक्यने पुनः राज्य पाकर जगद्रामके भाई नरहरिको युवराज बनाया।

इस समय निवाहश महम्मद ढाकाके शासनकर्त्ता हुए। हुसेनकुली खां उनके सहकारी थे। इन्द्रमाणिक्यने हुसेनकुलीसे मित्रता की और उनको सहायतासे बङ्गालके नवाब अलीवर्दी खांसे भेंट लेकर त्रिपुरा पर अधिकार जमाया। द्वितीय जयमाणिक्य कैदी बनाकर मुर्शिदाबाद भेज दिये गये। इन्द्रमाणिक्यने दूसरी बार राज्यप्राप्त कर मुर्शिदाबादमें एक प्रतिनिधि रखा। कुछ दिनोंके बाद मुर्शिदाबादसे सम्बाद आया कि जयमाणिक्यने नवाबके प्रियपात्र हाजी हुसेनके साथ मित्रता की है और हाजी हुसेन उन्हें राज्य देनेकी चेष्टामें हैं। इन्द्रमाणिक्य उद्विग्न हो मुर्शिदाबाद गये और उन्होंने सब बातें अलीवर्दी खांसे कह सुनाईं। नवाबने हाजी हुसेनको इसके लिये तिरस्कार कर जयमाणिक्यको कारागारमें रखनेका आदेश दिया। इन्द्रमाणिक्य अपने राज्यको लौट आये। इसके बाद हाजी हुसेन अपमानका बदला लेनेके लिये कुमिल्लाके फौजदार हो कर त्रिपुरा आये और इन्द्रमाणिक्यके राज्यमें अत्याचार करने लगे। इन्द्रमाणिक्यने इसे सहन न कर नवाबको खबर दी। उन्होंने इसका अनुसन्धान लेनेके लिये हुसेन बहोलुको भेजा। वे इसका पता लगा कर हाजी हुसेन और इन्द्रमाणिक्यको साथ ले मुर्शिदाबाद गये। नवाबने हाजीका ही दोष ठहरा कर उन्हें इन्द्रमाणिक्यकी क्षतिपूर्ति करनेको कहा। १७४४ ई०में इन्द्रमाणिक्य इस उपलक्षमें मुर्शिदाबादमें थे। मरहठा-युद्धमें नवाबने उन्हें एक दल सेनाका भार सौंपा, किन्तु शारीरिक अस्वस्थ रहनेके कारण वे युद्धमें जा न सके। उनको अस्वस्थताकी बात सुनकर नवाबने हाजी हुसेनके ऊपर चिकित्साका भार दिया। हाजीने चिकित्सकके साथ परामर्श करके जो औषध उन्हें खिलाई थी, उसीसे उनका प्राणान्त हुआ। नवाबने लौट कर उनकी खोज की और मृत्युसम्वाद सुनकर बहुत आक्षेप किया। बाद उन्होंने उनके छोटे भाईको राज्य देनेके लिये कहा। फौजदार हाजी हुसेन ऐसा हो करनेको राजी हुए और कुमिल्ला पहुंच कर उन्होंने युवराज कृष्णमणिको रोशनाबादसे भगा दिया एवं समसेर गाजी और अब्दुल रज्जाक नामक दो व्यक्तियोंके ऊपर शासनभार अर्पण किया। युवराज कृष्णमणिने बाहुबलसे स्वाधीन त्रिपुराके कुछ अंश अपने दखलमें कर लिए। इसके बाद हाजी हुसेन मुर्शिदाबाद आए और द्वितीय जयमाणिक्यको कारागारसे

थिमल्लीगको धर्मशान स्वतन्त्र है। यहां महाराजका एक कालेज है जिसकी बनावट देखने योग्य है। १८६५ ई०को शहरमें एक मान-मन्दिर स्थापित हुआ है। महाराज ही इस मन्दिरके अधिष्ठाता हैं। १८५४ ई०में इस मन्दिरकी एक शाखा अगस्त्यैमर पर्वतके ऊपर स्थापित हुई है। पहले यहां युरोपीय ज्योतिषी रहते थे, अभी उनकी जगह पर देशीय ज्योतिषी हैं। खर्च पड़नेके कारण १६६५ ई०में अगस्त्यैमरका मानमन्दिर तोड़ डाला गया। यहांका 'नेपियर म्युजियम' नामक जादूघर बहुत सुन्दर है। त्रिवाङ्कुरराजाकी ४५ अतिथिशालाओंमेंसे प्रधान अतिथिशाला जो इसी नगरमें अवस्थित है, राजव्ययसे परिचालित होती है। 'त्रिवाङ्कुर राज-गजट' नामक साप्ताहिक पत्र मलयालम् और अंगरेजी भाषामें इसी स्थानसे प्रकाशित होता है। नागरकयल शहरमें 'त्रिवाङ्कुर टाइम्स' नामक अंगरेजी समाचारपत्र महीनेमें तीन बार निकलता है। त्रिवाङ्कुरके राजाकी राय लेकर अङ्गरेजोंसे यहां टेलिग्राफआफिस खोला गया है।

त्रिबन्धन (सं० पु०) १ त्रय्यारुणके पौत्र एक राजाका नाम। २ जाग्रदादि तीनों अवस्थाके कोष।

त्रिबन्धु (सं० पु०) त्रिलोकका बन्धु।

त्रिबलि (सं० स्त्री०) त्रिगुणिता बलिः। उदरस्थित बलीत्रय, वे तीन बल जो पेट पर पड़ते हैं।

त्रिबलीक (सं० क्ली०) तिस्रो बल्यो यत्र कप्। १ वायु। २ मलद्वार, गुदा।

त्रिबाहु (सं० पु०) त्रयो बाहवो यस्य। १ रुद्रानुचरभेद, रुद्रके एक अनुचरका नाम। २ असियुद्धप्रकारभेद, तलवारका एक हाथ।

त्रिभ (सं० क्ली०) त्रयाणां भानां राशीनां समाहारः। १ लग्नादि राशित्रय, लग्न इत्यादि तीनों राशि। २ तीन राशि। (त्रि०) ३ नक्षत्रत्रययुक्त, जिसमें तीन नक्षत्र हों, रेवती, अश्विनी और भरणी नक्षत्रयुक्त आश्विन, शतभिषा, पूर्वभाद्रपद और उत्तरभाद्रपद नक्षत्रयुक्त भाद्र, पूर्वफल्गुनी, उत्तरफल्गुनी और हस्ता नक्षत्रयुक्त फाल्गुन मास।

त्रिभङ्ग (सं० त्रि०) त्रीणि भङ्गानि वक्राणि यत्र। त्रि-भङ्ग, तीन जगहसे टेढ़ा, श्रीकृष्णकी एक मूर्ति जिसमें भगवान्‌की ग्रीवा, कटि और जानु ये वक्र भावसे बने होते हैं।

त्रिभङ्गी (सं० स्त्री०) १ मात्रावृत्त छन्दोभेद, एकमात्रिक छन्दका नाम। इसके प्रत्येक चरणमें ३२ मात्राएं होती हैं और १०,८,८,६ मात्राओं पर यति होती है। २ तालके साठ मुख्य भेदोंमेंसे एक। इसमें एक गुरु, एक लघु और एक प्लुत मात्रा होती है। ३ ध्रुव रागका एक भेद। (त्रि०) ४ त्रिभङ्ग, तीन जगहसे टेढ़ा।

त्रिभज्जीवा (सं० स्त्री०) त्रिभस्य जीवा, ६-तत्। त्रिज्या, व्यासकी आधी रेखा।

त्रिभज्या (सं० स्त्री०) व्यासार्द्ध रेखा, त्रिज्या।

त्रिभण्डी (सं० स्त्री०) त्रीन् वातादि दोषान् भण्डति परिहसतीति भण्ड-अण् ततो ङीप्। निहता, निसोथ।

त्रिभद्र (सं० क्ली०) त्रिषु नखक्षतदन्तक्षतमर्देष्वपि भद्रं यस्मिन्। प्रसङ्ग, भोग, रतिक्रिया।

त्रिभमौर्विका (सं० स्त्री०) त्रिज्या, व्यासकी आधी रेखा।

त्रिभाग (सं० पु०) तृतीयो भागः त्रि संख्या शब्दस्य पूरणार्थत्वात्। तृतीय भाग, तीसरा हिस्सा।

त्रिभानु (सं० पु०) तुर्वसु वंशके एक राजाका नाम।

त्रिभाव (सं० पु०) त्रिषु कालेषु भावोऽस्य। त्रिकालस्थ पदार्थ।

त्रिभुक्ति (सं० पु०) त्रिषु भुक्तिरस्य। तिरहुत या मिथिला देश।

त्रिभुज (सं० क्ली०) त्रयो भुजा यत्र। त्रिबाहुक, तीन भुजाओंका क्षेत्र। क्षेत्र देखो।

त्रिभुवन (सं० क्ली०) त्रयाणां भुवनानां लोकानां समाहारः, पात्रादित्वात् ङीप् न। त्रिलोक, स्वर्ग, पृथ्वी और पाताल।

त्रिभुवन—समाधितन्त्र नामक जैन-ग्रन्थके रचयिता।

त्रिभुवनचक्रवर्त्ती—दक्षिण प्रदेशके राजाओंकी उपाधि। चेर, चोल, पाण्ड्य, चालुक्य प्रभृति वंशोंमें बहुतसे राजाओंने यह उपाधि ग्रहण की थी।

त्रिभुवनपाल—१ गुजरातके चौलुक्य वंशके एक राजाका नाम। ये तिहुनपाल नामसे प्रसिद्ध थे। इन्होंने १२८८

सम्वत्‌से ले कर केवल चार वर्ष तक राज्य किया था। किसीके मतसे इन्होंने ही सूर्यशतकको टीका रची थी।

२ गौड़राज धर्मपालके महासामन्ताधिपति। ये ब्राह्मण और पण्डितोंका खूब आदर करते थे। इन्हींके अनुरोधसे राजा धर्मपालने नारायण भट्टारकको बहुतसी जमीन दान दी थी। दूताङ्गद नामक संस्कृत छाया नाटकके रचयिता कवि सुभटने इन्हींके आश्रय और उत्साहसे उक्त पुस्तक रचना की थी।

त्रिभुवनपाल—नारदविलास नामक संस्कृतग्रन्थके रचयिता।

त्रिभुवनेश्वर लिङ्ग (सं० क्ली०) भुवनेश्वर वा एकाम्र क्षेत्रका प्रधान लिङ्ग। एकाम्र और भुवनेश्वर देखो।

त्रिभुवनसुन्दरी (सं० स्त्री०) १ दुर्गा। २ पार्वती।

त्रिभूम (सं० पु०) तिस्रो भूमयः अधोभो मध्यस्था यस्य, अच् समासान्तः। प्रासादभेद, तीन खण्डोंवाला मकान, तिमहला घर।

त्रिभौनभङ्ग (सं० क्ली०) क्षितिजवृत्त पर पड़नेवाले क्रान्तिवृत्तका ऊपरी मध्य भाग।

त्रिमङ्गल—एक विख्यात द्राविड़ पण्डित। इन्होंने त्रिमङ्गल-वार्त्तिक नामक मध्वाचार्यका मतपोषक एक बड़ा ग्रन्थ प्रणयन किया है।

त्रिमण्डला (सं० स्त्री०) लूता भेद, एक प्रकारको मकड़ी, जहरीली मकड़ी।

त्रिमद (सं० पु०) त्रिगुणितो मदः संख्यात्वात् कर्मधा०। विद्यामद, धनमद, और अभिजनमद ये तीन प्रकारके अहङ्कार सर्वत्र, परिवार, विद्या और धन इन तीन [illegible] [illegible] अभिमान। २ मुस्ता, चित्रक, विड़ङ्ग, [illegible], [illegible] और [illegible] विड़ङ्ग इन तीन चीजोंका समूह।

त्रिमधु (सं० क्ली०) त्रिगुणित मधु संख्यात्वात् कर्मधा०। १ [illegible], घृत, चीनी और मधु इन तीनोंका समूह। (पु०) २ [illegible] [illegible] [illegible] [illegible]। ३ [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible]। ४ [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible] [illegible]।

त्रिमधुर (सं० क्ली०) त्रिगुणितं मधुरं संख्यात्वात् कर्मधा०। घी, शहद और चीनी इन तीनका समूह।

त्रिमल्ल—इस नामके बहुतसे संस्कृत और तामिल ग्रन्थकार दक्षिण प्रदेशमें हो गए हैं, जिनमेंसे निम्नलिखित प्रधान हैं—

१म—इन्होंने गीतगौरी, गोपालाख्या और भक्तिविलास चम्पू प्रणयन किए।

२य—इन्होंने 'अनुव्याख्या' नामक सिद्धान्तकौमुदीको एक व्याख्या पुस्तक लिखी है।

३य—ये तिरुमल आचार्य नामसे प्रसिद्ध हैं। द्वैतसिद्धि नामक वेदान्त, सहस्रकिरणी और सारकौमुदी प्रभृति संस्कृत ग्रन्थ इन्हींके बनाये हुए हैं।

त्रिमल्लयान—आश्वलायनीय विध्यपराध-प्रायश्चित्त नामक संस्कृत ग्रन्थकार।

त्रिमल्लतनय—कात्यायनस्नानसूत्रके एक टीकाकार।

त्रिमल्लभट्ट—अलङ्कारमञ्जरी नामक संस्कृत ग्रन्थके रचयिता।

त्रिमल्लभट्ट वैद्य—आयुर्वेदके जाननेवाले एक प्रसिद्ध तैलङ्ग पण्डित। ये शिङ्गणके पौत्र, बल्लभके पुत्र और रसप्रदीपके रचयिता शङ्करभट्टके पिता थे। इन्होंने द्रव्यगुणशतश्लोकी, योगतरङ्गिणी, हस्तमाणिक्यमाला और वैद्यचन्द्रोदय आदि वैद्यकग्रन्थ प्रणयन किये।

त्रिमातृ (सं० त्रि०) त्रयाणां लोकानां माता, निर्माता। त्रिलोक-निर्माणकारक, तीनों लोकोंके बनानेवाले।

त्रिमात्र (सं० पु०) तिस्रः मात्रा उच्चारणकालोऽस्य। प्लुत स्वर। एकमात्र स्वर ह्रस्व, द्विमात्र स्वर दीर्घ, त्रिमात्र स्वर प्लुत और व्यञ्जन अर्द्धमात्र है, प्रणव त्रिमात्र है, प्रत्येक कार्यके प्रारम्भमें त्रिमात्र प्रणव उच्चारण करना पड़ता है।

त्रिमात्रिक (सं० त्रि०) तीन मात्राओंका, जिसमें तीन मात्राएं हों, प्लुत।

त्रिमार्ग (सं० क्ली०) त्रयाणां मार्गाणां समाहारः। तीन पथ, तिमुहानी।

त्रिमार्गगा (सं० स्त्री०) त्रिभिर्मार्गैः गच्छति गम-ड। [illegible]

त्रिमार्गगामिनी ( सं॰ स्त्री॰ ) त्रिभिर्मार्गैः गच्छति गम-णिनि-ङीप्। गङ्गा।

त्रिमार्गा ( सं॰ स्त्री॰ ) त्रयो मार्गाः यस्याः। १ गङ्गा। २ तिमुहानी ।

त्रिमार्गी ( सं॰ स्त्री॰ ) त्रिमार्गा देखो।

त्रिमाली—बम्बई प्रदेशमें रहनेवाली एक प्रकारकी भिक्षाजीवि जाति। इन लोगोंका कहना है, कि बहुत दिन हुए तैलङ्गसे यह जाति कर्णाटक प्रदेशमें आ बसी है। ये लोग तेलगु भाषा बोलते हैं। भिक्षा ही इनकी जातिगत उपजीविका है। कोई कोई रुद्राक्ष, तुलसीमाला, यज्ञसूत्र आदिका व्यवसाय करके भी जीविका निर्वाह करते हैं। मछली, मांस, शराब आदि व्यवहार इन लोगोंमें खूब है। ये लोग १० दिन तक अशौच मानते हैं। आचार, व्यवहार, व्रत, उपवासादि मराठी कुणबियों सरीखा है। बाल्यविवाह और विधवा विवाह आदिकी प्रथा प्रचलित है।

त्रिमुकुट ( सं॰ पु॰ ) त्रीणि मुकुटानीव शृङ्गानि यस्य। त्रिकूट पर्वत, वह पहाड़ जिसकी तीन चोटियां हों।

त्रिमुख ( सं॰ पु॰ ) त्रीणि मुखानि यस्य। १ शाक्यमुनि। २ गायत्री जपनेकी चौबीस मुद्राओंमेंसे एक मुद्रा। मुद्रा देखो।

त्रिमुखा (सं॰ स्त्री॰ ) त्रीणि मुखानि यस्याः। बौद्ध देवीभेद, मायादेवी। पर्याय—मारीची, वज्रकालिका, विकटा, वज्रवाराही, गौरी और पोत्रिरथा है।

त्रिमुखी ( सं॰ स्त्री॰ ) बुद्धकी माता, मायादेवी। महायान शाखाके बौद्धदेवी रूपसे इनकी उपासना करते हैं।

त्रिमुनि ( सं॰ क्ली॰ ) त्रयाणां मुनीनां समाहारः पाणिनि, कात्यायन और पतञ्जलि ये तीनों मुनि। २ पाणिनि आदि तीनों मुनियोंके बनाये हुए व्याकरण।

त्रिमूर्त्ति ( सं॰ पु॰ ) तिस्रो मूर्त्तयो यस्य। १ ब्रह्मा, विष्णु और शिव ये तीनों देवता। २ सूर्य। ( स्त्री॰ ) ब्रह्मशक्तिभेद, ब्रह्माकी एक शक्ति। यह शक्ति एक रूपिणी होने पर भी जगत्‌ज्जनपालनके रूपमें भिन्न रूपकी हो गई है। ३ बौद्ध देवीभेद, बौद्धोंकी एक देवी।

त्रिमूर्द्ध ( सं॰ पु॰ ) त्रयो मूर्द्धानोऽस्य, बहुव्री॰ डीपसमासान्तः। १ तीन देवता। (वि॰) २ जिसके तीन मस्तक हों।

त्रिमोहानी—यशोर जिलेका एक गण्ड ग्राम। यह अक्षा॰ २२°५४ उ॰ और देशा॰ ८८°१० पू॰, केशवपुरसे २॥ कोस पश्चिममें अवस्थित है। यहां भद्रानदी कपोताक्षसे अलग हो कर बहती है। जिस जगह इस नदीके तीन मुख वा मुहाने हो गये हैं वही जगह त्रिमोहानी नामसे प्रसिद्ध है। नदीके किनारे यह स्थान हाटके लिये प्रसिद्ध है। इस जगहके ग्रामका नाम चन्द्रा है। यहां पहले चीनीका बहुत कारबार चलता था, लेकिन अब उतना नहीं होता। तौभी यहांसे दूर दूर देशोंमें चीनीकी रफ़्तनी होती है। चैत मासमें वारुणीके समय यहां एक बड़ा मेला लगता है। त्रिमोहानीसे एक पाव दूरमें मिर्जानगर है जहां मुसलमानोंके समयमें यशोरके फौजदार रहते थे। १८१५ ई॰ तक यह स्थान यशोरके मध्य एक बड़ा नगर गिना जाता था, किन्तु अभी इसका पूर्व गौरव जाता रहा।

त्र्यम्बक—बम्बईके नासिक जिलेका एक प्रसिद्ध शहर और तीर्थस्थान। यह अक्षा॰ १८°५४ उ॰ और देशा॰ ७३°३३ पू॰ नासिक नगरसे २० मील दक्षिण-पश्चिममें अवस्थित है। जनसंख्या प्रायः ३३२१ है।

स्थानमाहात्म्यमें यह स्थान त्र्यम्बक नामसे प्रसिद्ध है। त्र्यम्बकेश्वर महादेव यहां प्रतिष्ठित हैं, इसीसे यह पुण्य स्थानोंमें गिना गया है। इस त्र्यम्बकके कई एक माहात्म्य पाये जाते हैं, जिनमेंसे एक पद्मपुराणके पाताल-खण्डके अन्तर्गत है, एक वराहपुराणके और एक नारदपुराणके उत्तर खण्डमें वर्णित हैं।

यहांके त्र्यम्बकेश्वर-महादेवका मन्दिर बहुत प्रसिद्ध है। वर्त्तमान मन्दिर सदाशिव रावसे बनाया गया है। मन्दिरके खर्चके लिये गवर्मेण्टसे वार्षिक १२०००) रु॰ मिलते हैं। अहल्याबाईने यहां एक सुन्दर मन्दिर निर्माण किया था।

त्र्यम्बक दुर्ग पहाड़के ऊपर समुद्रपृष्ठसे ४२४८ फुट और निकटवर्ती ग्रामसे १८०० फुट ऊंचे पर अवस्थित है। ऐसा दुर्भेद्य और दुर्गम दुर्ग इस प्रान्तमें और कहीं नहीं देखनेमें आता। दुर्गमें जानेके केवल दो

गाड़ी गई। इनके राज्यमें १८ हजार रुपये केवल गरीबोंको वृत्ति मद्दे थे।

१२३० त्रिपुराब्दमें (१८२० ई०के मार्च मासमें) युवराज काशीचन्द्र राजा हुए। रामगङ्गामाणिक्यके समयसे त्रिपुराधिपके अभिषेक काल तक युवराज उन्हें तिलक दिया करते थे। कृष्णकिशोर युवराज और कृष्णचन्द्र नामक काशीचन्द्रके पुत्र बड़े ठाकुर हुए। कृष्णचन्द्रकी माता कुटिलाक्षी महादेवी मणिपुर-राज-कन्या थीं। उन्होंने अपने पुत्रको युवराज बनाने कहा, इसलिए काशीचन्द्रने उनका यथेष्ट तिरस्कार किया।

इस समय फ्रान्सीसी एक कर्नेल रोशनाबादके अध्यक्ष हुए। ये राजाके विश्वासपात्र हो कर बहुत धन-शाली हो गये थे। इनके बड़े लड़केने चन्दननगरमें सब से सुन्दर अट्टालिका बना गए हैं। काशीचन्द्र शराब बहुत पीते थे, इसलिए तीन वर्ष राज्य करनेके बाद ही इनका प्राणान्त हुआ।

१२४० त्रिपुराब्दमें कृष्णकिशोर राजा हुए। बड़े ठाकुर कृष्णचन्द्रके मर जाने पर कृष्णकिशोरने अपने लड़के ईशानचन्द्रको (जिनकी उमर ढाई वर्षकी थी) युवराजके पद पर नियुक्त किया। कृष्णकिशोरने तान्त्रिकोंके अनुरोधसे अनेक अन्त्यजोंका वध किया और उनके मस्तकसे महापात्र और हड्डोंसे महाशङ्खकी माला बनवा कर उन्हें तान्त्रिकोंको दान दिए। विद्वान्, वीर और गुणज्ञ होने पर भी ये अपव्ययी और इन्द्रियपरायण थे, कृष्णकिशोरके समयमें चट्टग्रामके कमिश्नरने त्रिपुराकी स्वाधीनता ले लेनेकी चेष्टा की, किन्तु गवर्नर जेनरलने उसे अनुमोदन न किया। इनके दूसरे लड़के उपेन्द्र बड़े ठाकुर हुए।

कृष्णकिशोर शिकारप्रिय थे। शिकारके हेतु इन्होंने अगरतलामें राजधानी बनाई और उसका नाम रखा 'नूतन हवेली'। ८ पुत्र और १५ कन्यायें छोड़ कर कृष्णकिशोर १२५८ त्रिपुराब्दमें वज्राघातसे मरे। इनके अपरिमित व्ययके कारण चाकले रोशनाबाद बहुत ऋणमें ग्रसित था।

१२५८ त्रिपुराब्दके २९ माघको (१८५० ई०की १ली फरवरीको) महाराज ईशानचन्द्रमाणिक्य राजा और बड़े ठाकुर उपेन्द्र युवराज हुए। उस समय राजाकी ११ मात्र वर्षकी अवस्था थी। कृष्णकिशोरने अपनी माताकी सहचरीके लड़के बलरामको खजा-ञ्चीके पद पर नियुक्त किया। ईशानने उसे बहुत समझ कर दीवानका पद दिया, किन्तु बलराम अपने भाई श्रीदामकी सहायतासे राज्यमें अत्याचार करके अपना कोष भरने लगे। यह देख कर राजा और युवराज छोड़ कर और सभी विरक्त हो उठे। त्रिपुराके प्रधान मनुष्य उन्हें मार डालनेकी चेष्टा करने लगे। अन्तमें कुकियोंकी सहायतासे परीक्षित और कीर्ति नामक दो व्यक्तियोंने नायक हो कर बलराम तथा श्रीदामके घर पर धावा किया। बलराम भाग गये और श्रीदाम मारे गए। ईशानचन्द्रने क्रुद्ध होकर बलरामके शत्रुओंको बन्दी और श्रीदामहन्ता कीर्तिका प्राणनाश किया। बलरामके प्रति प्रजाका विद्वेष जान कर महाराज ईशानने उन्हें पदच्युत किया और ब्रजमोहन ठाकुरको दीवान बनाया। द्वितीय विजयमाणिक्यके पुत्र इस समय फेनी नदीके दक्षिणी किनारे बनावन्न नामक स्थानमें एक छोटा राज्य स्थापन कर त्रिपुराके दक्षिणांशमें लूट मार मचाते थे। ईशानचन्द्रने उन्हें पराभूत किया। युवराज उपेन्द्र पिता सरीखे मद्यपान और कुक्रियासक्त थे। १२६१ त्रिपुराब्दमें उनकी मृत्यु हो जाने पर त्रिपुरामें शान्ति विराजने लगी। ब्रजमोहन दीवान भी अपव्यय रोक न कर सके। रोशनाबाद चाकले निकलने पर हो गया। राजपरिवारका भरणपोषण कठिन हो पड़ा। कम-लाके ठाकुर वंशीय दक्षिणारञ्जन मुखोपाध्याय इस समय त्रिपुरा आ पहुंचे। उन्होंने महाराजको दिलासा दिया। इस पर महाराजने उन्हींको मन्त्री बनाना चाहा, किन्तु उनके चरित्रमें दोष रहनेके कारण राजगुरु विपिनविहारी गोस्वामीने समस्त कर्मचा-रियोंके परामर्शसे महाराजको इस काममें बाधा दी। महाराज ईशान अत्यन्त गुरुभक्त थे। उन्होंने गुरु-आज्ञासे दक्षिणा बाबूको विदा करके उन्हें कहा, 'प्रभो! मैं आजसे रोशनाबादकी रक्षाका उपाय नहीं देखता हूं। आपके चरण पर राज्य और जमींदारी सौंपता हूं, आप ही इसकी रक्षा कीजिये।'

मरनेसे ले कर केवल चार वर्ष तक राज्य किया था। किसीके मतसे इन्होंने हो सूर्यशतकको टीका रची थी।

२. गौड़राज धर्मपालके महासामन्ताधिपति। ये ब्राह्मण और पण्डितोंका खूब आदर करते थे। इन्होंके अनुरोधसे राजा धर्मपालने नारायण भट्टारकको बहुतसी जमीन दान दी थी। दूताङ्गद नामक संस्कृत छाया नाटकके रचयिता कवि सुभटने इन्होंके आश्रय और उत्साहसे उक्त पुस्तक रचना की थी।

त्रिभुवनलाल—नारदविलास नामक संस्कृतग्रन्थके रचयिता।

त्रिभुवनेश्वर लिङ्ग (सं॰ क्ली॰) भुवनेश्वर या एकाम्र क्षेत्रका प्रधान लिङ्ग। एकाम्र और भुवनेश्वर देखो।

त्रिभुवनसुन्दरी (सं॰ स्त्री॰) १ दुर्गा। २ पार्वती।

त्रिभूम (सं॰ पु॰) त्रिस्रो भूमयः कर्ध्वाधो मध्यस्था यस्य, अच समासान्तः। प्रासादभेद, तीन खण्डोंवाला मकान, तिमहला घर।

त्रिभौनलग्न (सं॰ क्ली॰) क्षितिजवृत्त पर पड़नेवाले क्रान्तिवृत्तका ऊपरी मध्य भाग।

त्रिमल्ल—एक विख्यात द्राविड़ पण्डित। इन्होंने त्रिमल्लवार्त्तिक नामक मध्वाचार्यका मतपोषक एक बड़ा ग्रन्थ प्रणयन किया है।

त्रिमण्डला (सं॰ स्त्री॰) लूता भेद, एक प्रकारकी जहरीली मकड़ी।

त्रिमद (सं॰ पु॰) त्रिगुणितो मदः संख्यात्वात् कर्मधा॰। विद्यामद, धनमद, और अभिजनमद ये तीन प्रकारके मदोत्पन्न गर्वत्रय, परिवार, विद्या और धन इन तीन कारणोंसे होनेवाला अभिमान। २ मुस्ता, चित्रक, विड़ङ्ग, मोथा, चीता और वाय विड़ङ्ग इन तीन चीजोंका समूह।

त्रिमधु (सं॰ क्ली॰) त्रिगुणितं मधु संख्यात्वात् कर्मधा॰। १ दुग्धादित्रय, दुध, चीनी और शहद इन तीनोंका समूह। (पु॰) २ ऋग्वेदैकदेश, ऋग्वेदके एक अंशका नाम। ३ ऋग्वेदका यागभेद, ऋग्वेदका एक यज्ञ। ४ वह व्यक्ति जो विधिपूर्वक उक्त अंश पढ़े। ५ मधुवातादि तीनों ऋच् जाननेवाला पुरुष।

त्रिमधुर (सं॰ क्ली॰) त्रिगुणितं मधुरं संख्यात्वात् कर्मधा॰। घी, शहद, और चीनी इन तीनका समूह।

त्रिमल्ल—इस नामके बहुतसे संस्कृत और तामिल ग्रन्थकार दक्षिण प्रदेशमें हो गए हैं, जिनमेंसे निम्नलिखित प्रधान हैं—

१म—इन्होंने गोलगोरो, गोपालाख्या और भक्तिविलास चम्पू प्रणयन किए।

२य—इन्होंने 'अनुव्याख्या' नामक सिद्धान्तकौमुदीकी एक व्याख्या पुस्तक लिखी है।

३य—ये तिरुमल आचार्य नामसे प्रसिद्ध हैं। द्वैतसिद्धि नामक वेदान्त, सहस्रकिरणी और सारकौमुदी प्रभृति संस्कृत ग्रन्थ इन्होंके बनाये हुए हैं।

त्रिमलज्ञान—आश्वलायनीय विध्यपराध-प्रायश्चित्त नामक संस्कृत ग्रन्थकार।

त्रिमलतनय—कात्यायनस्नानसूत्रके एक टीकाकार।

त्रिमलभट्ट—अलङ्कारमञ्जरी नामक संस्कृत ग्रन्थके रचयिता।

त्रिमलभट्ट वैद्य—आयुर्वेदके जाननेवाले एक प्रसिद्ध तैलङ्ग पण्डित। ये सिङ्गणके पौत्र, वल्लभके पुत्र और रसप्रदीपके रचयिता शङ्करभट्टके पिता थे। इन्होंने द्रव्यगुणशतश्लोकी, योगतरङ्गिनी, हस्तमाणिक्यमाला और वैद्यचन्द्रोदय आदि वैद्यकग्रन्थ प्रणयन किये।

त्रिमातृ (सं॰ त्रि॰) त्रयाणां लोकानां माता, निर्माता। त्रिलोक-निर्माणकारक, तीनों लोकोंके बनानेवाले।

त्रिमात्र (सं॰ पु॰) तिस्रः मात्रा उच्चारणकालेऽस्य। प्लुत स्वर। एकमात्र स्वर ह्रस्व, द्विमात्र स्वर दीर्घ, त्रिमात्र स्वर प्लुत और व्यञ्जन अर्द्धमात्र है, प्रणव त्रिमात्र है, प्रत्येक कार्यके प्रारम्भमें त्रिमात्र प्रणव उच्चारण करना पड़ता है।

त्रिमात्रिक (सं॰ त्रि॰) तीन मात्राओंका, जिसमें तीन मात्राएँ हों, प्लुत।

त्रिमार्ग (सं॰ क्ली॰) त्रयाणां मार्गाणां समाहारः। तीन पथ, तिमुहानी।

त्रिमार्गगा (सं॰ स्त्री॰) त्रिभिं मार्गं गच्छति गम-ड। गङ्गा।

तैलको पाक कर मुंहमें धारण करनेसे दालन, दंतहर्ष, दंतमोच, कपालिका, शीताद, पूतिवक्त्र, अरुचि और मुखके रस नष्ट हो कर दांत मजबूत हो जाते हैं।

(भावप्रकाश)

दन्तरोगी (सं॰ त्रि॰) दंतरोगयुक्त, जिसे दांतका रोग हुआ हो।

दन्तलेखक (सं॰ त्रि॰) दंतान् लिखति जीविकार्थं लिख-ण्वुल्, नित्यसमासः। दंतलेखकरूप जीविका युक्त, जो दंतलेखनसे अपनी जीविका चलाता हो।

दन्तलेखन (सं॰ क्लो॰) अस्त्रविशेष। इसके द्वारा दांतको जड़के पास मसूड़े चीर कर मवाद आदि निकाले जाते हैं जिससे दांतकी पीड़ा दूर हो जाती है। दंतशर्करा नामक रोगमें इस अस्त्रको आवश्यकता होती है। इसका एक सिरा धारदार और चौकोना होता है और दूसरा खूब ऐंठा हुआ रहता है।

दन्तवक्र (सं॰ पु॰) नृपविशेष। इन्होंने वृद्धशर्माके गर्भ और हृद्धशर्माके औरससे जन्म ग्रहण किया था। ये करूष देशके राजा थे और अत्यंत प्रबल पराक्रान्त तथा दंतवक्र नामसे प्रसिद्ध थे। (हरिवंश ३४ अ॰)

कृष्णने द्वारकामें रहते समय इन्हें मारा था। (भाग॰) ये शिशुपालके भाई थे। शिशुपालके मारे जाने पर दतिया नामक ग्राममें कृष्णने लड़ाईमें अपनी गदासे इनका प्राण संहार किया। त्रेतामें यह कुम्भकर्ण और सत्ययुगमें हिरण्यकशिपु दैत्य हुआ था।

(गोवृन्दावनलीलामृत)

दन्तवत् (सं॰ त्रि॰) दंताः विद्यतेऽस्य दंत-मतुप्, ततो मस्य वः। दंतविशिष्ट, जिसके दांत हों।

दन्तवल (सं॰ पु॰) हस्ति, हाथी।

दन्तवल्क (सं॰ क्लो॰) दंतस्य वल्कमिव। दंतावरण चर्मात्मक मांसभेद, दांतकी जड़के ऊपरका मांस, मसूड़ा।

दन्तवर्त्ति (सं॰ स्त्री॰) दंतनिर्मिता वर्त्ति। चक्रदत्तके अनुसार एक प्रकारकी बत्ती। वर्त्तिका देखो।

दन्तवस्त्र (सं॰ क्लो॰) दंतानां वस्त्रं आच्छादकत्वात्। ओष्ठ, ओंठ।

दन्तवासस् (सं॰ पु॰) दंतस्य वास वस्त्रमिव आच्छादकत्वात्। ओठ, ओंठ।

दन्तविघात (सं॰ पु॰) दंतस्य विघातः। दंताघात, दांतका आघात।

दन्तविद्रधि (सं॰ पु॰) दंतरोगभेद, दांतका एक रोग। दन्तरोग देखो।

दन्तबीज (सं॰ पु॰) दंताइव बीजानि यस्य। दाड़िम, अनार।

दन्तवीणा (सं॰ स्त्री॰) एक प्रकारकी वीणा जो दांतमें लगा कर बजाया जाता है।

दन्तवेदना (सं॰ स्त्री) दंतस्य वेदना ६-तत्। दंतव्यथा, दांतका दर्द।

दन्तवेष्ट (सं॰ पु॰) १ दंतरोगभेद, दांतका एक रोग। स्वार्थे कन्। २ दंतवेष्टक, मसूड़ा। दन्तरोग देखो।

दन्तवैदर्भ (सं॰ पु॰) दंतरोग भेद, दांतका एक रोग। दन्तरोग देखो।

दन्तव्यसन (सं॰ क्लो॰) दंतस्य व्यसनं। दंतनाश, दांतका बरबाद होना।

दन्तशङ्कु (सं॰ पु॰) सुश्रुतोक्त शस्त्रभेद, चीर फाड़का एक औजार यह जौके पत्तेके आकारका होता है।

दन्तशट (सं॰ पु॰) दंतेषु शट इव ग्लानिजनकत्वात्। दंतशठ।

दन्तशठ (सं॰ पु॰) दंतेषु शठ इव। १ जम्बीर, जंबीरी-नीबू। २ कपित्थ, कैथ। ३ कर्मरङ्गक, कमरख। ४ नागरङ्गक, नारङ्गी। ५ अम्ल, खटाई। जिनके खानेसे खटाईके कारण दांत गुठले हो जायं वे हो दंतशठ हैं।

दन्तशठा (सं॰ स्त्री॰) दंतेषु शठा। १ चाङ्गेरी, अम-लोनी, खट्टालोनिया। २ क्षुद्राम्लिका, चुक, चूक।

दन्तशर्करा (सं॰ स्त्री॰) दंतस्य शर्करेव। दंतरोग विशेष, दांतोंका एक रोग जो मैल जम कर बैठ जाने-के कारण होता है।

जिसके दांतोंमें मैल चीनीको तरह जम जाती है, उसीको दंतशर्करा कहते हैं। इसमें दांतके सब गुण जाते रहते हैं। गोरक्षकर्कटी (गोरखी) को जड़ पीस कर मधुके साथ उसे तीन दिन तक दांतोंसे यह रोग दूर हो जाता है।

दन्तशाण (सं॰ पु॰) दंतानां शाण इव। मिस्सी, जिसेके दांतमें लगानेका रंगीन मंजन, मिस्सी।

स्थिरत्व । ७ जीवनी शक्ति । ८ पकानेकी एक क्रिया । इसमें किसी खाद्य पदार्थको बरतनमें रखते और उसका मुंह बन्द करके आग पर चढ़ा देते हैं। इस प्रकार बरतनके भीतरकी भाफ जो बाहर नहीं निकलने पाती उस पदार्थको पकनेमें बहुत सहायता पहुंचाती है । ९ संगीतमें किसी स्वरका देर तक उच्चारण । १० धोखा, छल, फरेब । ११ तलवार या छुरी आदिका बाढ़, धार ।

दम (हिं० पु०) एक प्रकारकी तिकोनी कमाची जो दरी बुननेवालोंके काममें आती है। इसमें सवा सवा गज़की तीन लकड़ियां एक दूसरीसे बंधी रहती हैं। ये करघेमें पड़ी रहती और उनमें जोती बंधी रहती है। यह जोती पैरके अंगूठेमें बांध दी जाती है। बुननेके समय यह पैरके बल नीचे दबाया जाता है।

दमक (सं० त्रि०) दमयतीति दम-णिच्-ण्वुल् । दमनकर्त्ता, शासनकारी ।

दमक (हिं० स्त्री०) द्युति, चमक, चमचमाहट ।

दमकना (हिं० क्रि०) चमकना, चमचमाना ।

दमकल—अग्निसे गृहादिकी रक्षा करनेका एक यन्त्र । दमकल दो प्रकारकी होती है, एक हाथसे चलाने की और दूसरी वाष्पीय यन्त्रसे। नगरोंमें गृहदाहके निवारणके लिए बहुत पहलेसे ही अनेक तदबीरें होती आ रही हैं। ईसाजन्मके दो सौ वर्ष पहले भी ग्रीस और रोममें इस विषयमें कई एक यन्त्रादि उद्भावित और प्रचलित थे।

इतिहास। जुभनेल और प्लिनी हामा (Hama) नामक एक प्रकारके यन्त्रकी कथा उल्लेख कर गये हैं। कितनोंने तो इसे एक प्रकारकी जलकूपी माना है, किन्तु होलष्टनका कहना है, कि यह जलकूपी नहीं है। यह एक प्रकारका बड़ा ढक या टेढ़ा सोटा है जो किसी बड़े दस्तावमें बंधा रहता था। मालूम पड़ता है, इससे अग्निविशिष्ट द्रव्यादिको खींच कर उन्हें बुझानेकी कोशिश करते थे।

प्लिनीने (Pliny the younger) नल या साइफनकी सहायतासे आग बुझानेकी कथा उल्लेख की है।

जिसे कल कह सकते हैं, उसका ईसाजन्मके १५० वर्ष पहले आविष्कार हुआ। तिसियस (Ctsibius) नामक एक प्रसिद्ध ग्रीक यन्त्रतत्त्ववित् टलेमी फिलाडेलफसके राजत्वकालमें मिस्र देशमें रहते थे। जब ये अलेकजेण्ड्रियामें थे, तब हिरो (Hero) नामक उनके एक छात्र था जो अपने स्पिरिटेलिया (Spiritalia) नामक ग्रन्थमें एक प्रकारकी कलका वर्णन कर गये हैं। उस कलमें एक प्रकारका जलोत्तोलनयन्त्र (Forcing pump) और दो छड़े नल लगे हुए थे। इस यन्त्रकी उन्नति होनेसे ही यहांकी हस्तचालित दमकलका आविष्कार हुआ है। मि: विमने अपने जगत्की उन्नति नामक ग्रन्थमें कहा है, कि हिरोके इस यन्त्रमें वर्त्तमान हस्तचालित दमकलके समस्त मूल सूत्र थे। केवल दिनों दिन ज्ञानोन्नतिके साथ साथ ही इन सूत्रोंकी उन्नति हुई है।

सम्राट् ट्रोजन (Emperor Trojon) अपनी पत्रिकामें आपोलोडोरस (Apollodorus) नामक यन्त्रकी कथा उल्लेख कर गये हैं। इस यन्त्रमें जल भरा हुआ एक चमड़ेका कुप्पा रहता था और उस कुप्पेके साथ नल लगा हुआ था। कुप्पेको दबानेसे नल हो कर जल अग्निस्थानमें पहुंचता था।

१५१८ ई०को जर्मनीके आगसवर्ग नगरमें आग बुझानेके लिये पिचकारीकी तरहकी एक प्रकारकी कल थी जिसे (Instrument of fire वा Water-syringe) कहते थे।

कस्पर सोटने (Caspur Schott) एक और प्रकारकी कलका उल्लेख किया है। यह कल १६१५ ई०को नुरेमबर्गमें व्यवहृत होती थी और प्रायः हिरोका उद्भावित कलकी तरह थी। इसे घोड़े खींच कर ले जाते थे। इसमें एक बड़ा नल लगा हुआ रहता था। कलको चालू करनेमें २८ मनुष्योंकी जरूरत पड़ती थी। इससे एक इञ्च मोटी जलकी धारा निकलती जो ८० फुट ऊपर जा कर गिरती थी। १७ वीं शताब्दीके अन्तमें वायुकक्ष (Air-chamber) के सिवा एक मोटा नल (Hose) व्यवहृत हुआ। ये सब द्रव्यसंयुक्त कलें १६८४ ई०में व्यवहृत होती थीं, इनका उल्लेख पेरल्ट (Perrault) कर गये हैं। इसके १६७० ई०में भाण्डार हाइड (Vander-Haie) जलनल

दमथ (सं॰ पु॰) दम उपशमे दम अथच् (शाङ्गनान्त एशमिदमिभ्यश्च । उण् ३।११४) दम, दण्ड, सजा।

दमथु (सं॰ पु॰) दम भावे अथु । दम, सजा।

दमदमा—१ बङ्गालके २४ परगने जिलेके अन्तर्गत बारकपुर उपविभागका एक महकुमा। यह अक्षा॰ २२° ३४' उ॰ और २२° ४१' उ॰ तथा देशा॰ ८८° २६' और ८८° ३१' पू॰के मध्य अवस्थित है। भूपरिमाण २४ वर्गमील है। इसके मध्य हो कर मध्य-बङ्गरेलपथ गया है।

२ उक्त महकूमेका एक शहर। यह अक्षा॰ २२° ३८' उ॰ और देशा॰ ८८° २५' पू॰ कलकत्तासे ७ मील उत्तरमें अवस्थित है। जनसंख्या प्रायः १०९०४ है। यहां म्युनिसपलिटी और सैनिकावास है। यह सैनिकावास ईंटोंका बना हुआ है और बहुत प्रशस्त है। १७८३ ई॰से लेकर १८५३ ई॰ तक यह कमान आदि रखनेका स्थान था। १८५३ ई॰में यह मोरट उठ कर चला गया। उस समय यहां एक अस्त्रागार, सैनिकावास, अस्पताल, बड़ाबाजार, अनेक परिष्कार सम्पूर्ण रोथो और प्रेटेष्टाण्टोंका गिरजा था। जिस सन्धिके अनुसार बङ्गालके नवाबने अङ्गरेजोंको कलकत्ता, कासिमबाजार और ढाका ये तीनों देश दे दिये थे, वह सन्धि इसी स्थान पर हस्ताक्षरित हुई थी। (१७५७ ई॰की ६ ठो फरवरी) यहां पूर्वबङ्ग रेलवेका एक स्टेशन और अङ्गरेजी स्कूल है। प्रतिवर्ष मुसलमान फकीर शाह फरीदके उद्देश्यसे यहां एक मेला लगता है।

दमदमा (फा॰ पु॰) मोरचा, धुस।

दमदमा—पूर्व बङ्गाल और आसामके नवखोपुर जिलेके अन्तर्गत डिबरुगढ़ उपविभागका एक ग्राम। यह अक्षा॰ २७° ३४' उ॰ और देशा॰ ८५° ३१' पू॰के मध्य अवस्थित है। यहां चायका व्यवसाय खूब चलता है। यहां एक प्राचीन दुर्गका भग्नावशेष देखनेमें आता है।

दमदार (फा॰ वि॰) १ जिसमें जीनेकी शक्ति बहुत हो। २ दृढ़, मजबूत। ३ जिसमें अधिक समय तक सांस रह सके। ४ तेज धारवाला, चोखा।

दमन (सं॰ पु॰) दाम्यतीति दम ल्यु। १ दण्ड, दबाने या रोकनेकी क्रिया। २ इन्द्रियादिका बाह्यवृत्तिनिरोध, इन्द्रियोंकी चंचलता रोकना। ३ पुष्पवृक्षविशेष, एक प्रकारका पेड़। ४ कुन्द पुष्पवृक्ष। ५ ऋषिविशेष, एक ऋषिका नाम। (भारत ३।५३।६) ६ दमराजाके एक पुत्रका नाम। महाराज दमने दमन ऋषिको आराधना करके सब पुत्र प्राप्त किये थे, इसीसे उन्होंने पुत्रका नाम दमन रखा था। (भारत ३।५३।८) ७ विष्णु। (भारत १३।१४८।३४) ८ महादेव, शिव।

दमनक (सं॰ पु॰) दमन एव स्वार्थे कन्। वृक्षविशेष, दौना। इसका पर्याय—दमन, दान्त, गन्धोत्कटा, मुनि, जटिला, दंती, पाण्डुराग, ब्रह्मजटा, पुण्डरीक, तापसपत्री, पवित्रक, देवशेखर, कुलपत्र, विनीत, तपस्विपत्र, मुनिपत्र, तपोधन, गन्धोत्कट, ब्रह्मजटी और कुलपत्रक। (भावप्रकाश) इसके फूल सुगन्धित और जटाकृतिके होते हैं। इसका गुण—शीतल, तिक्त, कषाय, कटु, कुष्ठदोष, विष, विषस्फोट और विकारनाशक है। भावप्रकाशके मतसे इसका गुण-हृद्य, हृद्य औरसु गन्धि, ग्रहणी, अस्त्र क्लेद तथा कण्डूनाशक है। (क्लो॰) २ छन्दोविशेष, एक छन्दका नाम। इसके प्रत्येक चरणमें ६ अक्षर होते हैं। इसमें तीन नगण, एक लघु और एक गुरु होता है। ३ एकादश अक्षरपादक छन्दोविशेष, एक छन्दका नाम जिसके प्रत्येक चरणमें ११ अक्षर रहते तथा शेष वर्ण छोड़ कर और सब अक्षर लघु होते हैं। (त्रि॰) ४ दमनशील, दमन करनेवाला।

दमनकारोपणोत्सव (सं॰ पु॰) दमनकस्य आरोपणार्थं य उत्सवः। श्रीकृष्णको दमनक अर्पणार्थं महापूजादय उत्सवविशेष। श्रीकृष्णकी दमनक-दामोत्सव-विधि हरिभक्तिविलासमें इस प्रकार लिखा है—

चैत्रमासकी शुक्लाद्वादशीमें श्रीकृष्णको दमनक दाम करके उत्सव करना चाहिये।

मधुमासकी शुक्लाएकादशीतिथिमें प्रातः कर्म समाप्त करके दमनक वनमें जाते हैं और वहां निम्नलिखित मन्त्रसे उसकी प्रार्थना करते हैं—

"अशोकाय नमस्तुभ्यं कामस्त्रीशोकनाशन ।
शोकार्ति हर मे नित्यं आनन्दं जनयस्व मे ॥
नेष्यामि कृष्णपूजार्थं त्वां कृष्णप्रीतिकारकं ।"

तेलको पाक कर मुंहमें धारण करनेसे दालन, दंतहर्ष, दंतमोच, कपालिका, शीताद, पूतिवक्त्र, अरुचि और सुखवर्त्म रस नष्ट हो कर दांत मजबूत हो जाते हैं।

(भावप्रकाश)

दन्तरोगी (सं० त्रि०) दंतरोगयुक्त, जिसे दांतका रोग हुआ हो।

दन्तलेखक (सं० त्रि०) दंतान् लिखति जीविकार्थं लिख ण्वुल्, नित्यसमासः। दंतलेखकरूप जीविका युक्त, जो दंतलेखनसे अपनी जीविका चलाता हो।

दन्तलेखन (सं० क्ली०) अस्त्रविशेष। इसके द्वारा दांतकी जड़के पास मसूड़े चीर कर मवाद आदि निकाले जाते हैं जिससे दांतकी पीड़ा दूर हो जाती है। दंतशर्करा नामक रोगमें इस अस्त्रकी आवश्यकता होती है। इसका एक सिरा धारदार और नोकीला होता है और दूसरा खूब [illegible]ला हुआ रहता है।

दन्तवक्त्र (सं० पु०) नृपविशेष। इन्होंने वृद्धकीर्त्तिके गर्भ और वृद्धशर्माके औरससे जन्म ग्रहण किया था। ये करूष देशके राजा थे और अत्यंत प्रबल पराक्रान्त तथा दंतवक्त्र नामसे प्रसिद्ध थे। (हरिवंश ३४ अ०)

कृष्णने द्वारकामें रहते समय इन्हें मारा था। (भाग०) ये शिशुपालके भाई थे। शिशुपालके मारे जाने पर दन्तिवक्त्र नामक ग्राममें कृष्णने लड़ाईमें अपनी गदासे इनका प्राण संहार किया। त्रेतामें यह कुम्भकर्ण और सत्ययुगमें हिरण्यकशिपु दैत्य हुआ था।

(श्रीकृष्णरहस्यमीमांसा)

दन्तवत् (सं० त्रि०) दंत: विद्यतेऽस्य दंत-मतुप्, ततो मस्य वः। दंतविशिष्ट, जिसके दांत हों।

दन्तवल (सं० पु०) हस्ति, हाथी।

दन्तवल्क (सं० क्ली०) दंतस्य वल्कमिव। दंतावरण चर्मात्मक मांसभेद, दांतकी जड़के ऊपरका मांस, मसूड़ा।

दन्तवर्त्ति (सं० स्त्री०) दंतनिर्मिता वर्त्तिः। चक्रदत्तके अनुसार एक प्रकारकी बत्ती। वर्त्तिका देखो।

दन्तवस्त्र (सं० क्ली०) दंतानां वस्त्रं आच्छादकत्वात्। ओष्ठ, ओंठ।

दन्तवासस् (सं० पु०) दंतस्य वास वस्त्रमिव आच्छादकत्वात्। ओष्ठ, ओंठ।

दन्तविघात (सं० पु०) दंतस्य विघातः। दंताघात, दांतका आघात।

दन्तविद्रधि (सं० पु०) दंतरोगभेद, दांतका एक रोग। दन्तरोग देखो।

दन्तवीज (सं० पु०) दंताइव वीजानि यस्य। दाड़िम, अनार।

दन्तवीणा (सं० स्त्री०) एक प्रकारकी वीणा जो दांतमें लगा कर बजाया जाता है।

दन्तवेदना (सं० स्त्री) दंतस्य वेदना ६-तत्। दंतव्यथा, दांतका दर्द।

दन्तवेष्ट (सं० पु०) १ दंतरोगभेद, दांतका एक रोग। स्वार्थे कन्। २ दंतवेष्टक, मसूड़ा। दन्तरोग देखो।

दन्तवैदर्भ (सं० पु०) दंतरोग भेद, दांतका एक रोग। दन्तरोग देखो।

दन्तव्यसन (सं० क्ली०) दंतस्य व्यसनं। दंतनाश, दांतका बरबाद होना।

दन्तशङ्कु (सं० पु०) सुश्रुतोक्त अस्त्रभेद, चीर फाड़का एक औजार यह जोके पत्तेके आकारका होता है।

दन्तशट (सं० पु०) दंतेषु शट इव ग्लानिजनकत्वात्। दंतशठ।

दन्तशठ (सं० पु०) दंतेषु शठ इव। १ जम्बीर, जंबीरी-नीबू। २ कपित्थ, कैथ। ३ कर्मरङ्ग, कमरख। ४ नागरङ्ग, नारङ्गी। ५ अम्ल, खटाई। जिसके खानेसे खटाईके कारण दांत गुठले हो जायं वे ही दंतशठ हैं।

दन्तशठा (सं० स्त्री०) दंतेषु शठा। १ चाङ्गेरी, अम-लोनी, बड़ीलोनिया। २ क्षुद्राम्लिका, चुक, चूक।

दन्तशर्करा (सं० स्त्री०) दंतस्य शर्करेव। दंतरोग विशेष, दांतोंका एक रोग जो मैल जम कर बैठ जाने-के कारण होता है।

जिसके दांतोंमें मैल चीनीकी तरह जम जाती है, उसीको दंतशर्करा कहते हैं। इसमें दांतके मल गुण नाश रहते हैं। गोरखकर्कटी (गोरखी) की जड़ पीस कर उसके साथ उसे तीन दिन तक धोनेसे यह रोग दूर हो जाता है।

दन्तशाण (सं० पु०) दंतानां शाण इव। मिश्यन्त, जिससे दांतमें लगानेका रंगीन मंजन, मिस्सी।

इस प्रकार प्रार्थना और प्रणाम कर दमनकको हाथमें लेते हैं। पीछे पञ्चगव्य द्वारा उसे प्रक्षालन कर पूजा करते हैं और वस्त्रसे आच्छादन कर वेदपाठ करते हुए घर जाते हैं। अनन्तर दमनकाधिवास करना होता है।

अधिवासविधि—श्रीकृष्णके आगे इसे रख कर सर्वतोभद्रमण्डल करते हैं और उसके ऊपर इस दमनकको संस्थापित कर निम्नमन्त्र द्वारा अधिवास करते हैं। मन्त्र—

*"पूजार्थं देवदेवस्य विष्णोर्लक्ष्मीपतेः प्रभोः।*
*दमन! त्वमिहागच्छ सान्निध्यं कुरु ते नमः॥"*

पीछे मनोज कामदेवकी पूजा करनी होती है और उसमें आठ बार कामगायत्रीका जप करके आमन्त्रण करना होता है। पुष्पाञ्जलि द्वारा निम्नलिखित मन्त्रसे वन्दना की जाती है। मन्त्र—

*"नमोऽस्तु पुष्पबाणाय जगदाह्लादकारिणे।*
*मन्मथाय जगन्नेत्रे रतिप्रीतिप्रदायिने॥"*

बाद श्रीकृष्णको इस मन्त्रसे आमन्त्रण करते हैं।

*"आमन्त्रितोऽसि देवेश! पुराणपुरुषोत्तम!*
*प्रातस्त्वां पूजयिष्यामि सान्निध्यं कुरु केशव॥*
*निवेदयाम्यहं तुभ्यं प्रातर्दमनकं शुभं।*
*सर्वथा सर्वदा विष्णो नमस्तेऽस्तु प्रसीद मे॥"*

इस प्रकार आमन्त्रण करके नृत्य गीतादि द्वारा रात्रि जाग कर बिताते हैं। दूसरे दिन सवेरे प्रातःकार्य समाप्त कर दमनक आरोपणके लिये महापूजा की जाती है। बाद दमनकको भक्तिपूर्वक हाथमें ले कर निम्न मन्त्रसे श्रीकृष्णको अर्पण करते हैं। मन्त्र—

*"देव देव जगन्नाथ वाञ्छितार्थप्रदायक।*
*हृत्स्थान् पूरय मे कृष्ण कामान् कामेश्वरीप्रिय॥*
*इदं दमनकं देव गृहाण मदनुग्रहात्।*
*इमां सांवत्सरीं पूजां भगवन्निह पूरय॥"*

अनन्तर दमनक-पुष्पकी माला इस मन्त्रसे श्रीकृष्णको चढ़ाते हैं—

*"मणिविद्रुममालाभिर्मन्दारकुसुमादिभिः।*
*इयं सांवत्सरी पूजा तवास्तु गरुडध्वज॥*
*वनमालां यथा देव! कौस्तुभं सततं हृदि।*
*तद्वद्दामनकीं मालां पूजाञ्च हृदये धर॥"*

इसके पश्चात् नृत्यगीतादि तथा ब्राह्मण भोजन करा कर महोत्सव करते हैं।

चैत्रमासमें दमनक आरोपण करनेमें यदि कोई विघ्न हो जाय, तो वैशाख या श्रावण मासमें कर सकते हैं।

जो इस दमनक आरोपणका उत्सव करते हैं, उनके सभी मनोरथ सिद्ध होते हैं, तथा उन्हें समस्त तीर्थ स्नानादिका फल मिलता है। (हरिभक्तिविलास १४ वि०)

दमनन्दि—आर्यतिलक नामक प्राकृत जैन ग्रन्थके रचयिता।

दमनशील (सं० वि०) दमन करनेकी जिसकी प्रकृति हो, दमन करनेवाला।

दमनी (सं० स्त्री०) दम्यतेऽग्निःअनया दम-ल्युट्, स्त्रियां ङीप्। अग्निदमनी वृक्ष।

दमनी (हिं० स्त्री०) सङ्कोच, लज्जा।

दमनीय (सं० वि०) १ दमन होनेके योग्य। २ जो दबाया जा सके।

दमपुख्त (फा० पु०) जो दम दे कर पकाया गया हो।

दमबाज (फा० वि०) जो दम करता हो, बहाना करनेवाला।

दमबाजी (फा० स्त्री०) दम या बहाना करनेका काम।

दमयितृ (सं० वि०) दम णिच्-तृच्। १ शासनकर्त्ता, शासन करनेवाला। (पु०) २ विष्णु।

दमयन्ती (सं० स्त्री०) दमयति नाशयति अमङ्गलादिकमिति दम-णिच्-शतृ ङीप्। १ मल्लिका। २ नल राजाकी पत्नी, विदर्भराज भीमकी कन्या। सुन्दरतामें यह अद्वितीय थी। निषधराज नलको जब इसके रूपकी कथा मालूम हुई, तब वे इस पर लट्टू हो रहे। उन्होंने अपने प्रेमका विषय एक हंस द्वारा दमयन्तीके पास भिजवा दिया। दमयन्ती भी हंससे नलके रूप और गुणादि सुन कर उन पर आसक्त हो गई। इसी समय विदर्भराज दमयन्तीको विवाहयोग्य देख कर स्वयंवरकी तैयारी करने लगे। देश देशके नृपगण इस स्वयम्वरमें आये; यहां तक कि इन्द्रादि लोकपालगण भी दमयन्तीको पानेकी इच्छा करते हुए पधारे।

रास्तेमें आते समय देवताओंने नलको देख कर उनसे

दूत बना दमयन्तीके पास भेजा। नल देवताओंके वरसे अलक्ष्य रूपसे दमयन्तीके पास पहुंचे और देवताओंका अभिप्राय कह सुनाया। उत्तरमें दमयन्तीने कहा, "मैं पहलेहीसे नलको वर चुकी हूं। उनके सिवा और कोई भी मेरे स्वामी नहीं हो सकते।"

यह सुन कर देवगण नल रूप धारण कर स्वयम्वर-स्थलमें खड़े रहे। दमयन्ती और कोई दूसरा उपाय न देख देवताओंकी स्तुति करने लगीं। पीछे इन्होंने देवताओंके स्वेदविरहित, स्तब्धनेत्र, छिन्नमाल्यधारी देखसे नलको पहचान कर उनके गलेमें माला डाल दी। उन दोनोंने कुछ दिनोंतक सुखसे समय व्यतीत किया। पीछे नल जुएमें अपना सर्वस्व खो कर वनको चले गये। पतिव्रता दमयन्ती भी उनके साथ हो लीं। राज्य भ्रष्ट होनेपर मनुष्यकी बुद्धि मारी जाती है। एक दिन नलराज पतिपरायणा सोई हुई स्त्रीको निविड़ वनमें छोड़ आप किसी दूसरे वनमें चले गये। अन्तमें दमयन्ती बहुत कष्ट झेलती हुई पिताके घर पहुंचीं।

दमयन्ती पतिविरहसे बहुत अधीर हो गईं। इन्होंने नलको खोजमें सर्वत्र अपने अनुचरोंको भेजा, लेकिन कहीं भी उनका पता न लगा। तब दमयन्तीने कोई दूसरा उपाय न देख एक अद्भुत उपाय ढूंढ निकाला। वे जानती थीं कि राजा नल राज्यभ्रष्ट और अपमानित हो कर कहीं अज्ञात छिपे हुए हैं किसी असामान्य घटनाके सिवा उन्हें छिपे हुए स्थानसे बाहर निकलना असम्भव है। इसी कारण इन्होंने घोषणा कर दी कि राजा नलके अनेक समय तक अज्ञातवास करनेके कारण उनकी स्त्री दमयन्तीने स्वयम्वर द्वारा विवाह करनेकी इच्छा कर ली है। यह सम्वाद पाते ही सर्वसहिष्णु नल स्थिर न रह सके। इतने दिनों तक वे अयोध्याधिपति ऋतुपर्णके यहां छद्म वेशमें अतिहीन अश्वपालका काम करते थे। अयोध्यापति जब स्वयम्वरमें जाने लगे, तब राजा नल भी उनका सारथि बन कर विदर्भ राज्यको गये। दमयन्तीने दासीके मुखसे जब इस सारथिके अलौकिक रूप गुणादिकी कथा सुनी, तब वे सन्दिग्धचित्तसे अश्वशालामें पहुंचीं। वहां अश्वपालको अपना हृदयवल्लभ नल पहचान कर उनके चरणों पर गिर पड़ीं और स्वयम्वर घोषणारूप घटनाके लिये क्षमा प्रार्थना की। दमयन्ती इस प्रकार स्वामीको पा कर पुनः अपने राज्यकी राजमहिषी हुईं। (भारतवन०) नल देखो।

दमलचेरि—मन्द्राज प्रदेशके अन्तर्गत उत्तर अर्काटका एक गिरिपथ। यह अक्षा० १३°२५´ ४०´´ उ० और देशा० ७९° ५´ पू०में अवस्थित है। इसी राह हो कर महाराष्ट्रवीर शिवाजी १६७६ ई०में पहली बार कर्णाटक पर चढ़ाई करनेके लिये गये थे। इसी स्थान पर १७४० ई०में नवाब दोस्तअली महाराष्ट्रोंसे युद्धमें मारे गये थे। १७८०-८२ ई०में हैदर अलीकी सेनाने जब कर्णाटक पर आक्रमण किया था, तब इसी राह होकर रसद भेजी जाती थी।

दमलिङ्ग—पञ्जाबके अन्तर्गत चम्बा राज्यका एक ग्राम। यह अक्षा० ३२°४५´ उ० और देशा० ७७°१८´ पू० समुद्र पृष्ठसे ८४०० फुट ऊंचे पर अवस्थित है। यहांके अधिवासी चीनतातारसे मिलते जुलते हैं। ये बौद्ध धर्मावलम्बी हैं।

दमान—१ पञ्जाबके अन्तर्गत एक बड़ा जिला। यह अक्षा० २८°४०´ और ३१°२०´ उ० तथा देशा० ६८°६०´ और ७१°२०´ पू०में अवस्थित है। सुलेमान पर्वतका पूर्व पाददेशस्थित प्रदेश और डेरा इस्माइल खांके अन्तर्गत सिन्धुनदीका दक्षिणतीर इसी जिलेके अन्तर्गत है। यहांकी भूमि उर्वर और पत्रादिविहीन है।

२ बम्बई प्रेसिडेन्सीके गुजरात प्रदेशके अन्तर्गत पोर्त्तुगीजोंके अधीन एक नगर। यह अक्षा० २०°२५´ उ० और देशा० ७२°५३´ पू०में अवस्थित है। इसके उत्तरमें भगवान नदी, पूर्वमें वृटिश राज्य, दक्षिणमें कलम नदी और पश्चिममें खम्बे उपसागर है। नगर इसीके परगनेके साथ इसका परिमाणफल १४८ वर्गमील है।

दमानके दो विभाग हैं—१ परगना नागर या दमान ग्राण्डी तथा २ परगना कलन पर्दोरी या दमान पिकेनो। इनके सिवा ५से ७ मील तक इसी परगनेका एक पृथक् अंश है।

दमान नगर १५११ ई०में पोर्त्तुगीजोंसे लूटा गया था। यहांके अधिवासियोंने इसका पुनः संस्कार किया। बाद १५५८ ई०में पोर्त्तुगीजोंने पुनः इसे अधिकार कर

एरंड या अंडोरमें होते वह हरदन्ती है। पर्याय—शीघ्रा, श्येनघण्टा, निकुम्भी, नागस्फोता, दंतिनी, उपचित्रा, भद्रा, रुचा, रेचनी, अनुकूला, निःशल्या, चक्रदंती, विशल्या, मधुपुष्प, एरण्डफला, तरुणी, एरण्डपत्रिका, अनुरेवती, विशोधनी, कुम्भी, उदुम्बरदला, निकुम्भदलिका, प्रत्यक्‌पर्णी और उदुम्बरपर्णी। (अमर, राजनि०) इसका गुण—कटु, उष्ण, शूल, आम, त्वक्‌दोष, अर्श, व्रण, अश्मरी और शल्यनाशक है। (राजवल्लभ) लघु दंतीके फल मधुर रस, मधुर, विपाक, शीतवीर्य, मल और मूत्रनिःसारक तथा गरदोष, शोथ और कफनाशक हैं। दोनों दंती सारक, कटुरस, कटुविपाक, अग्निप्रदीपक, तीक्ष्ण, उष्णवीर्य तथा गुदाङ्कुर, अश्मरी, शूल, अर्श, कण्डू, कुष्ठ, विदाह, पित्त, रक्तदोष, कफ, शोथ, उदर और कृमिनाशक हैं। (भावप्रकाश) वर्त्तमान युरोपीय चिकित्सकोंके मतसे यह बहुत विरेचक मानी गई है। इसके बीज अधिक मात्रामें देनेसे विषका काम करते हैं। कहीं कहीं जयपालके बदले दंतीके बीज व्यवहृत होते हैं। इसके रससे लोहा गल जाता है।

दन्तीफल (सं० स्त्री०) १ पिप्पली। २ दंतीके बीज।

दन्तीफलसमाकृति (सं० पु०) विस्ताङ्ख, पोस्ता।

दन्तीबीज (सं० स्त्री०) जैपालबीज, जमालगोटेका बीज।

दन्तीहरीतकी (सं० स्त्री०) गुल्माधिकारकी औषधभेद। इसकी प्रस्तुत प्रणाली इस प्रकार है—यवपोटलीबद्ध हरीतकी २५, दंतीमूल २५ पल, जल ६४ सेर, शेष ८ सेर। इस क्वाथजलमें २५ पल पुराना गुड़ डाल कर उसे छान लेते हैं। बाद उसके साथ पूर्वोक्त २५ हरीतकी दे कर पाक करते हैं। आसन्न पाकमें निसोथका चूर्ण ४ पल, तिलतैल ४ पल, पीपल चूर्ण ४ तोला और सोंठ चूर्ण ४ तोला डाल कर अच्छी तरह हिलाते हैं और पीछे उतार लेते हैं। शीतल होने पर उसमें मधु ४ पल, दारचीनी, तेजपत्ता, इलायची और नागकेशर प्रत्येक २ तोला मिला देते हैं। सेवनकी मात्रा २ तोला और एक हरीतकी है। इससे गुल्म, प्लीहा और शोथ आदि अनेक प्रकारके रोग जाते रहते हैं।

(भैषज्यर० गुल्माधि०)

दन्तुर (सं० त्रि०) उन्नता दंताः सन्त्यस्य दंत-उरच् (दंत उन्नत उरच्। पा ५।२।१०६) १ उन्नतदंत, जिसके दांत आगे निकले हों, दंतुला, दांतू। सुपरको मारनेसे दूसरे जन्ममें दन्तुर हो कर जन्मग्रहण करता है। (शातातप) सामुद्रिकके मतसे दंतुला मनुष्य कदाचित् हो मूर्ख होता है। (पु०) २ हस्ती, हाथी। ३ शूकर, सूअर।

दन्तुरक (सं० पु०) देशभेद, एक देश जो पूर्वदिशामें अवस्थित माना गया है। (बृहत्सं० १०।६)

दन्तुरच्छद (सं० पु०) दंतुर उन्नतानतच्छदो यस्य। बीजपुर, बिजोरा नीबू।

दन्तेवर—मध्यप्रदेशके बस्तार राज्यके अन्तर्गत एक ग्राम। अक्षा० १८° ५४' उ० और देशा० ८१° २२' १०" पू०के मध्य शङ्खिनी और डङ्किनी नदियोंके संगम स्थान पर तथा बैला डिलाज नामक पहाड़के पश्चिममें अवस्थित है। यहां दंतेश्वरी नामक कालीका प्रसिद्ध मन्दिर है।

दन्तोच्छिष्ट (सं० क्ली०) दंतेन उच्छिष्टं। दंत द्वारा उच्छिष्ट, वह जो दांतसे जूठा किया गया हो।

दन्तोज्ज्वला (सं० स्त्री०) श्वेत जातीपुष्प वृक्ष, सफेद जायफलका पेड़।

दन्तोत्पाटन (सं० क्ली०) दंतस्य उत्पाटनं। दांतका उत्पाटन, दांतका उखाड़ना।

दन्तोद्भेद (सं० पु०) दंतस्य उद्भेदः। दंतोद्गम दांतका निकलना।

दन्तोलूखलिक (सं० पु०) दंतस्य उलूखलः सोऽस्यास्ति इति ठन्। (अतइनिठनौ। पा ५।२।११५) वानप्रस्थविशेष, एक प्रकारके संन्यासी। ये उलूखलादिसे कूटा हुआ अन्न नहीं खाते, दांत द्वारा धान आदिसे चावल निकाल कर खाते हैं। ये या तो फल खाते हैं या छिलके सहित अनाजके दाने ये लोग अग्निपक्व बीज नहीं खाते।

दन्तोष्ठ (सं० क्ली०) दंताश्च ओष्ठौ च तेषां समाहारः। दंत और ओष्ठका समाहार, दांत और ओंठ।

दन्तोष्ठ्य (सं० पु०) दंतोष्ठे भवः शरीरावयवत्वात् यत्। दंत ओष्ठ द्वारा उच्चारणीय वर्ण, वह वर्ण जिसका उच्चारण दांत और ओंठसे हो। ऐसा वर्ण 'व' है।

यहाँ स्थायिरूपसे रहनेका बन्दोबस्त किया। इसमें २८ ग्राम लगते हैं। लोकसंख्या प्रायः १०३८१ है।

यह स्थान काम्बे उपसागरके सामने अवस्थित है और दमनगङ्गा नामक नदी द्वारा दमानग्राण्डि (बड़ा दमान) और दमानपिकेनो (क्षुद्र दमान) नामक दो विभागोंमें विभक्त है। दमानग्राण्डि दक्षिणकी ओर थाना नामक वृटिशाधिकृत जिलेसे संलग्न है, और दमानपिकेनो उत्तरकी ओर सूरतके सीमान्त प्रदेशमें अवस्थित है। शेषोक्त भाग इस कनूट याण्टिनो डि-आगाञ्जाके अधीन पोर्त्तुगीजोंसे १५५८ ई० को दूसरी फरवरीको अधिकृत हुआ। नगर छोड़के परगनेका परिमाणफल ५० वर्गमील और लोकसंख्या प्रायः २७४६२ है।

१७८० ई०की छठी जनवरीको पूना नगरकी सन्धिके अनुसार यह परगना महाराष्ट्रोंने पोर्त्तुगीजोंके हाथ अर्पण किया।

दमानकी प्रधान नदियाँ भगवान्, कलिम, नन्दमखाम या दमनगङ्गा हैं। ये काम्बे उपसागरमें गिरि हैं। यहाँका जलवायु स्वास्थ्यकर है। यहाँ बहुत बड़े बड़े जङ्गल हैं।

यहाँकी जमीन उर्वरा है। चावल, गेहूँ और तमाकू यहाँके प्रधान उत्पन्नद्रव्य हैं। चावलकी सुविधा रहने पर भी यहाँ कुल ३/४ जमीन आबाद होती है। जमीन पर ही एक प्रकारका टैक्स निर्द्धारित है जिससे प्रायः ८०००) रु० का राजस्व वसूल होता है।

पोर्त्तुगीजोंकी क्षमता ह्रास होनेके पहले अफीमके व्यवसायके साथ दमानका खूब व्यवसाय चलता था। १८१७से १८३७ ई० तक चीन राज्यके साथ यहाँका अफीमका व्यवसाय होता था। किन्तु अंगरेजोंके सिन्धुदेश जीत लेनेके बाद अफीमकी रफतनी बन्द हो गई और तभीसे दमानका अफीमका व्यवसाय उठ गया है।

पूर्व समयमें कपड़े बुनने और रंगानेके लिए दमान शहर प्रसिद्ध था। बुननेका काम आज कल भी चल रहा है। यहाँ ताड़ और खजूरके पत्तोंकी टोकरी बनाई जाती है।

शासनकार्यकी सुविधाके लिये दमानकी एक प्रदेशमें मिलती हुई है। यहाँ एक म्युनिसिपालिटी है। गोआके गवर्नर जनरलके अधीन एक शासनकर्त्तासे दमान शासित होता है। विचार विभाग एक जजके अधीन है और ये एक अटर्नी-जनरल तथा दो या तीन कर्णिककी सहायतासे विचार-कार्य करते हैं।

यहाँ दो दुर्ग हैं। पहले दुर्गमें गवर्नरका प्रासाद, सैन्यका आवास, अस्पताल, म्युनिसिपल आफिस, पञ्चायत-गृह, जेल, दो गिरजा और दूसरे दूसरे मकान हैं। छोटा दुर्ग सेण्ट जिरोमोकी सहायतासे पोर्त्तुगीज द्वारा स्थापित हुआ है जिसमें एक गिरजा और एक गोरस्थान है।

दमसाज (फा० पु०) किसी गवैयेके गानेके समय उसकी सहायताके लिए स्वर भरनेवाला आदमी।

दमा (फा० पु०) एक प्रसिद्ध रोग। इसमें श्वास-वाहिनी नलीके अंतिम भागमें आकुंचन और ऐंठनके कारण श्वास लेनेमें बहुत दर्द होता है, खाँसी आती है और कफ रुक रुक कर बड़ी कठिनतासे धीरे धीरे निकलता है। रोगी इसमें बहुत कष्ट पाते हैं। लोगोंका विश्वास है, कि यह रोग कभी अच्छा नहीं होता।

दमाद (हिं० पु०) जामाता, कन्याका पति।

दमादम (हिं० क्रि० वि०) १ दम दम शब्दके साथ। २ लगातार, बराबर।

दमान (हिं० पु०) दामन, पालकी चादर।

दमानक (हिं० स्त्री०) तोपोंकी बाढ़।

दमाम (हिं० पु०) दमामा देखो।

दमामा (फा० पु०) नगारा, डंका।

दमाह (हिं० पु०) बैलोंका एक रोग। इसमें बैल हाँफने लगता है।

दमित (सं० त्रि०) दम्यते स्म दम-क्त। 'वा दान्त शान्तेति।' पा ७।२।२७) १ शासित, जो वश किया गया हो। २ क्लेशसहिष्णु, कष्ट सहनेवाला।

दमितृ (सं० पु०) दम-तृच्। शासनकर्त्ता।

दमिन् (सं० त्रि०) दमोऽस्यास्तीति दम-इनि। १ दमनविशिष्ट, दमन करनेवाला। (क्ली०) २ सागर और सिन्धुसङ्गमके दक्षिणस्थ तीर्थभेद। ३ उक्त तीर्थ-प्रवर्त्तक एक ऋषि। यह तीर्थ पापनाशक है। यहाँ ब्रह्मादि देवताओंने महेश्वरकी उपासना की थी। इसमें स्नान और देवताओंसे परिवृत रुद्रकी पूजा करनेसे जन्मावधि समस्त पाप जाते रहते हैं। वायुमें यह कहने-

दन्तशिरा (सं॰ स्त्री॰) दंतानां शिरा यत्र। मसूड़ा।

दन्तशुद्धि (सं॰ स्त्री॰) दंतस्य शुद्धिः, ६-तत्। दांतकी विशुद्धिता, दांतकी सफाई।

दन्तशूल (सं॰ पु॰) दंतस्य शूलमिव, शूलवेदनवद् वेदनादायकत्वात्। दंतवेदना दांतकी पीड़ा। दंतरोग देखो।

दन्तशोफ (सं॰ पु॰) दंतस्य शोफ इव। दंत रोगविशेष, दंतार्बुद; दांतके मसूड़ेमें होनेवाला एक प्रकारका फोड़ा। इसका पर्याय—दंतशूल, दंतशोफ और द्विजवर्ण है।

दन्तसंघर्ष (सं॰ पु॰) दंतस्य संघर्षः। दांतोंका घर्षण, दांतसे दांतकी रगड़। दंत संघर्षण नहीं करना चाहिये, करनेसे अशुभ होता है।

दन्तहर्ष (सं॰ पु॰) दंतानां हर्षो यस्मात्। दंतरोगविशेष। जिसके दांत शीत और उष्ण सह्य न कर सकें उसे दंतरोग हुआ है ऐसा समझना चाहिये। दंतरोग देखो। स्नान करते समय जिसका शरीर अत्यंत पीड़ित और दंतहर्ष उपस्थित हो जाय उसकी मृत्यु बहुत निकट समझी जाती है।

दन्तहर्षक (सं॰ पु॰) दंतान् हर्षति हृष-णिच्-ण्वुल्। जम्बीर, जंबीरी नीबू।

दन्तहर्षण (सं॰ पु॰) दंतान् हर्षयति हृष-णिच ल्यु। जंबीर, जंबीरी नीबू।

दन्ताग्र (सं॰ क्लो॰) दंतस्य अग्रं। दांतका अगला भाग।

दन्ताघात (सं॰ पु॰) दंतान् आहंति आ-हन-अण्। १ निंबूक, नीबू। २ दशनाघात, दांतका आघात।

दन्ताद (सं॰ पु॰) सुश्रुतोक्त दंतखादक क्रिमिरोगभेद, दांतकी जड़ या सन्धिमें पहुंचनेवाले कीड़े। ये रक्तसे उत्पन्न होते और बाल, नाखून तथा दांत खाते हैं।

दन्तादंति (सं॰ स्त्री॰) दंतैश्च दंतैश्च प्रहृत्य प्रवृत्तं युद्धं इच् समासान्तः पूर्वापदो दीर्घः। परस्पर दंतप्रहार द्वारा प्रवृत्त युद्ध; एक दूसरेको दांतसे काटनेकी लड़ाई।

दन्ताना—मध्यभारतके पश्चिम मालवा एजेन्सीके अधीन एक सामान्य सर्दारका राज्य। यहांके ठाकुर या सर्दार सिन्धियासे १८५) रु॰ सालाना पाते हैं।

दन्तान्तर (सं॰ क्लो॰) दंतस्य अंतरं। दांतके मध्य, दांतके बीच।

मुंहके ग्रास मुंहमें जानेसे उच्छिष्ट नहीं होते और दंतमध्यस्थित अन्नादि भी मुंहको उच्छिष्ट नहीं कर सकते।

दन्तायुध (सं॰ पु॰) दंतएव आयुधं यस्य। शूकर, शूअर।

दन्तार्बुद (सं॰ पु॰ क्लो॰) दंतस्य अर्बुदमिव। दंतरोगभेद, मसूड़ेमें होनेवाला एक प्रकारका फोड़ा। इसका पर्याय—दंतशूल, दंतशोफ और द्विजवर्ण है।

दन्तालिका (सं॰ स्त्री॰) दंतान् अलति पर्याप्नोति अल-ण्वुल्, टापि अतइत्वं। वल्गा, लगाम।

दन्ताली (सं॰ स्त्री॰) दंतान् अलति अल-अच् गौरादित्वात् ङीष्। वल्गा, लगाम।

दन्तावल (सं॰ पु॰) अतिशयितौ दंतौ यस्य दंत वलच् (दंतशिखात् संज्ञायां। पा ५।२।११२) ततो दीर्घः। हस्ती, हाथी।

दन्तिका (सं॰ स्त्री॰) दम-तन् गौरा॰ ङीष् स्वार्थे कन् ततो ह्रस्वः। दंती वृक्ष, जमालगोटा।

दन्तिजा (सं॰ स्त्री॰) दंतिका पृषो॰ साधुः। दंतिका, जमालगोटा।

दन्तिदन्त (सं॰ पु॰) दंतिनां दंतः ६ तत्। हस्तिदंत, हाथीके दांत।

दन्तिन् (सं॰ पु॰) प्रशस्तौ दन्तौ स्तः अस्य दन्त-इनि। हस्ती, हाथी।

दन्तिनी (सं॰ स्त्री॰) दन्तास्तदाकारोऽस्त्यस्याः मूले दन्त-इनि-ङीप्। दंतीवृक्ष, जमालगोटा।

दन्तिमूलिका (सं॰ स्त्री॰) दंति गजदंतयुक्तमिव मूलमस्याः कप् कापि अतइत्वं। दंतीवृक्ष, जमालगोटा।

दन्ती (सं॰ स्त्री॰) दाम्यनया दम-तन् ततो गौरादित्वात् ङीष्। (हसिमृगिण्वमि। उण् ३।८६) स्वनामख्यात वृक्ष, अंडीकी जातिका एक पेड़। (Croton polyondrum or Baliospermum montanum) इसकी जड़ चूहेके दांतसी होती है। दंती दो प्रकारकी होती है—लघुदंती और वृहद्दंती। जिसके पत्ते गूलरके पत्तोंके जैसे होते हैं, वह लघुदंती और जिसके

से जो फल होता है, केवल दही खानेसे यही फल प्राप्त होता है। ( भागव १।८२ अ० )

दमी ( फा० स्त्री० ) १ एक प्रकारका नैची या सफरी हुक्का। ( त्रि० ) २ दम लगानेवाला। ३ गाँजा पीनेवाला, गँजेड़ी। ४ जो दमा रोगसे ग्रसित हो।

दमोमारधि ( सं० पु० ) बुद्धका नामान्तर।

दमुनस् ( सं० पु० ) दमुनस्, 'अन्यामपि दृश्यते' इति वहि दीर्घः वा दम-उनस् ( दमेरुनसिः। उण् ४।२३४ ) १ अग्नि। २ शुक्राचार्य ( त्रि० ) ३ दमयिता, दमन करनेवाला।

दमे ( सं० अव्य ) दम-बाहुलकात् ए। गृह, घर।

दमोड़ा ( हिं० पु० ) मूल्य, कीमत।

दमोदर ( हिं० पु० ) दामोदर देखो।

दमोह—१ मध्यप्रदेशके चीफ-कमिश्नरके शासनाधीन जब्बलपुर विभागके अन्तर्गत एक जिला। यह अक्षा० २३° १०' से २४° २६' उ० और देशा० ७९° ५०' पू०में अवस्थित है। भूपरिमाण २८१६ वर्गमील है। इसके उत्तरमें बुन्देलखण्ड, पूर्वमें जब्बलपुर, दक्षिणमें नरसिंहपुर और पश्चिममें सागर जिला है। प्रधान नगर दमोह इसी शासन विभागका सदर है। इस जिलेके चारों ओर पर्वतश्रेणी है, इसीसे सीमा निर्द्धारण करनेमें बहुत गड़बड़ी होती है। दक्षिणकी ओर बालुका-प्रस्तरमय ऊँची पर्वतश्रेणी तथा अनेक शाखा प्रशाखाएँ हैं जो नरसिंहपुर और जब्बलपुर जिलेसे इसको पृथक् करती हैं। पूर्वकी ओर भोंदला पहाड़ क्रमशः नमित हो कर अन्तमें भाण्डेर पर्वतमें मिल गया है। पश्चिममें विन्ध्याचल श्रेणी सीमान्त प्रदेशके बहुत दूर तक फैली हुई है। अधिक ऊँचा नहीं होने पर भी यह पर्वत जिलेमें परम रमणीय है और प्राकृतिक दृश्यके सौन्दर्यको बढ़ाता है। बीच-बीचमें अल्प ऊँचाईके घने जङ्गलसे परिपूर्ण पर्वतकी उपत्यका भूमि विराजमान है। इस उपत्यकाके कई अंश सागर जिलेके अन्तर्गत हैं। इस तरह तीन ओर पर्वतश्रेणीसे वेष्टित दमोह जिलेकी समभूमि उत्तरकी ओर क्रमनिम्न होती चली आ रही है। अन्तमें अपार सीमाका भूभाग सहसा अवनत हो कर बुन्देलखण्डकी विस्तीर्ण समतल भूमि देखनेमें आती है। दक्षिण और पूर्व प्रान्तमें पार्वत्य भूमि छोड़ कर जिलेका अधिकांश समतल उर्वरा है, केवल बीच-बीचमें एक दो वृक्षमय पहाड़ देखे जाते हैं। जिलेका मध्य भाग ही सबसे अधिक उर्वरा है। जिलेकी समस्त नदियाँ दक्षिणसे उत्तरकी ओर प्रवाहित हैं, जिनमेंसे प्रधान सोनार और बैरमा नदियाँ वियारा, कोपा, गुरैया आदि उपनदियोंके साथ मिल कर बहुत वेगसे उत्तरी सीमा तक पहुँच गई हैं। इस स्थान पर सोनार नदी पूर्वकी ओर घूम कर बैरमाके साथ मिल गई है और पीछे उक्त संयुक्त नदियाँ दमोह जिलेसे बाहर निकल कर राहमें किसी दूसरी नदीके साथ मिल गई हैं, अन्तमें यमुनामें जा गिरी हैं।

पहले वर्त्तमान दमोह और सागर जिला महोबा नगरके चन्देल राजाओंके अधीन था और वाहिमरो नगरके प्रतिनिधिसे शासित होता था। कुछ प्राचीन मन्दिरके भग्नावशेषके सिवा चन्देल राजाओंकी और कोई कीर्त्ति अभी विद्यमान नहीं है। ११वीं शताब्दीके अन्तमें चन्देल राजाओंका अधःपतन होने पर बुन्देलखण्डके खतोलावासी गोण्डोंने इसका अधिकांश अधिकार कर लिया। पीछे प्रायः १५०० ई०में विख्यात बुन्देलराज वीरवर मधुसिंहदेवने गोण्डोंको परास्त कर दमोह पर अपना अधिकार जमाया। बाद यह जिला मुसलमानोंके हाथ आया। आज भी यहाँ मुसलमान शासनकर्त्ताओंके वंशधरगण वास करते हैं; किन्तु इन लोगोंकी संख्या बहुत थोड़ी है और अवस्था भी शोचनीय हो गई है। महाराष्ट्रोंके अभ्युत्थानके समय ज्यों ज्यों मुसलमानोंका प्रताप घटने लगा, त्यों त्यों पन्नावासी महावीर राजा छत्रशालने दमोह और सागरको अपने राज्यमें मिला लिया। इन्हींके समयमें यहाँ दुर्ग बनाया गया है। १७३१ ई०में फर्रुखाबादके नवाबने दमोह पर आक्रमण किया। राजा छत्रशालने उन्हें मार भगानेके लिये पेशवासे सहायता माँगी। इस सहायताके प्रतिदानमें छत्रशालने अपने राज्यको तीन बराबर भागोंमें विभक्त कर दो भाग अपने दो लड़कोंको और एक भाग पेशवाको दिया था। वर्त्तमान दमोह जिलेका कुछ भाग इसी

एरंड या अंडोईमें होते यह हरद्दनी है। पर्याय—शीघ्रा श्येनघण्टा, निकुम्भी, नागस्फोता, दंतिनी, उपचित्रा, भद्रा, रुचा, रेचनी, अनुकूला, निःशल्या, एकदंती, विशल्या, मधुपुष्प, एरण्डफला, तरुणी, एरण्डपत्रिका, अनुरेयती, विशोधनी, कुम्भी, उदुम्बरदला, निकुम्भदलिका, प्रत्यक्पर्णी और उदुम्बरपर्णी। (अम०, राजनि०) इसका गुण—कटु, उष्ण, शूल, आम, त्वक्दोष, अर्श, व्रण, अश्मरी और शल्यनाशक है। (राजवल्लभ) लघु दंतीके फल मधुर रस, मधुर, विपाक, शीतवीर्य, मल और मूत्रनिःसारक तथा गरदोष, शोथ और कफनाशक हैं। दोनों दंती सारक, कटुरस, कटुविपाक, अग्निप्रदीपक, तीक्ष्ण, उष्णवीर्य तथा गुदांकुर, अश्मरी, शूल, अर्श, कण्डू, कुष्ठ, विदाह, पित्त, रक्तदोष, कफ, शोथ, उदर और कृमिनाशक हैं। (भावप्रकाश) वर्त्तमान यूरोपीय चिकित्सकोंके मतसे यह बहुत विरेचक मानी गई है। इसके बीज अधिक मात्रामें देनेसे विषका काम करते हैं। कहीं कहीं जयपालके बदले दंतीके बीज व्यवहृत होते हैं। इसके रससे सीसा गल जाता है।

दन्तीफल (सं० क्लो०) १ पिप्पली। २ दंतीके बीज।

दन्तीफलसमाकृति (सं० पु०) विस्ताहत, पोस्ता।

दन्तीबीज (सं० क्लो०) जैपालबीज, जमालगोटेका बीज।

दन्तीहरीतकी (सं० स्त्री०) गुल्माधिकारकी औषधभेद। इसकी प्रस्तुत प्रणाली इस प्रकार है—यवपोडसोयव हरीतकी २५, दंतीमूल २५ पल, जल ६४ सेर, शेष ८ सेर। इस क्वाथजलमें २५ पल पुराना गुड़ डाल कर उसे छान लेते हैं। बाद उसके साथ पूर्वोक्त २५ हरीतकी दे कर पाक करते हैं। आसन्न पाकमें निसोथका चूर्ण ४ पल, तिलतैल ४ पल, पीपल चूर्ण ४ तोला और सोंठ चूर्ण ४ तोला डाल कर अच्छी तरह हलाते हैं और पीछे उतार लेते हैं। शीतल होने पर उसमें मधु ४ पल, दारचीनी, तेजपत्ता, इलायची और नागकेशर प्रत्येक २ तोला मिला देते हैं। सेवनकी मात्रा २ तोला और एक हरीतकी है। इससे गुल्म, प्लीहा और शोथ आदि अनेक प्रकारके रोग जाते रहते हैं।
(भैषज्यर० गुल्माधि०)

दन्तुर (सं० त्रि०) उन्नता दंताः सन्त्यस्य दंत-उरच् (दंत उन्नत उरच्। पा ५।२।१०६) १ उन्नतदंत, जिसके दांत आगे निकले हों, दंतुला, दांत्। सुअरको मारनेसे दूसरे जन्ममें दन्तुर हो कर जन्मग्रहण करता है। (शातातप) सामुद्रिकके मतसे दंतुला मनुष्य कदाचित् ही मूर्ख होता है। (पु०) २ हस्ती, हाथी। ३ शूकर, सूअर।

दन्तुरक (सं० पु०) देशभेद, एक देश जो पूर्वदिशामें अवस्थित माना गया है। (वृहत्सं० १४।६)

दन्तुरच्छद (सं० पु०) दंतुर उन्नतानतच्छदो यस्य। बीजपुर, बिजौरा नीबू।

दन्तेवर—मध्यप्रदेशके बस्तार राज्यके अन्तर्गत एक ग्राम। अक्षा० १८° ५४′ उ० और देशा० ८१° २३′ १०″ पू०के मध्य दङ्काणि और सङ्काणि नदियोंके सङ्गम स्थान पर तथा बैला दिलाज नामक पहाड़के पश्चिममें अवस्थित है। यहां दंतेश्वरी नामक कालीका प्रसिद्ध मन्दिर है।

दन्तोच्छिष्ट (सं० क्लो०) दंतेन उच्छिष्टं। दंत द्वारा उच्छिष्ट, वह जो दांतसे जूठा किया गया हो।

दन्तोज्ज्वला (सं० स्त्री०) श्वेत जातीपुष्प वृक्ष, सफेद जायफलका पेड़।

दन्तोत्पाटन (सं० क्लो०) दंतस्य उत्पाटनं। दांतका उत्पाटन, दांतका उखाड़ना।

दन्तोद्भेद (सं० पु०) दंतस्य उद्भेदः। दंतोद्गम दांतका निकलना।

दन्तोलूखलिक (सं० पु०) दंतस्य उलूखलः सोऽस्यास्ति इति ठन्। (अतइनिठनौ। पा ५।२।११५) तापसविशेष, एक प्रकारके संन्यासी। ये उखली आदिसे कूटा हुआ अन्न नहीं खाते, दांत द्वारा धान आदिसे चावल निकाल कर खाते हैं। ये या तो कच्चा खाते हैं या हिमके सहित अनाजके दाने वे सीधे अग्निपक्व खाद्य नहीं खाते।

दन्तोष्ठ (सं० क्लो०) दंताश्च ओष्ठौ च तेषां समाहारः। दंत और ओष्ठका समाहार, दांत और ओंठ।

दन्तोष्ठ्य (सं० पु०) दंतौष्ठे भवः शरीरावयवत्वात् यत्। दंत ओष्ठ द्वारा उच्चारणीय वर्ण, वह वर्ण जिसका उच्चारण दांत और ओंठसे हो। ऐसा वर्ण 'व' है।

लोग अंगरेजोंसे लड़ा था। सो कुछ ही महाराष्ट्रोंने बहुत जल्द सारा राज्य अपना लिया।

तभीसे यह जिला सागरके महाराष्ट्रोंके अधीन चला आ रहा था। उनके दौरात्म्यसे इसके अनेक स्थान अरण्यमें परिणत हो गये हैं। अन्तमें १८१८ ई०में दमोह जिला अंगरेजोंको सौंपा गया। तभीसे इसकी दिनों दिन उन्नति हो रही है।

यहांकी लोकसंख्या प्रायः २८५३२६ है। हिन्दूमें ब्राह्मण और क्षत्रियोंकी संख्या प्रायः १/६ अंश है; अन्यान्य हिन्दुओंमें कुर्मी ही सबसे अच्छे गृहस्थ कहलाते हैं। ये लोग शिष्ट और राजभक्त हैं। दूसरे दूसरे कृषिजीवियोंमें लोधीगण प्रधान हैं। ये कृषिकार्यमें कुर्मियोंसे कम नहीं हैं, किन्तु ये लोग बड़े दुर्दान्त और प्रतिहिंसाप्रिय होते हैं। इन लोगोंकी संख्या सबसे अधिक है। ये उत्कृष्ट सैन्य होनेके उपयुक्त हैं। अवशिष्ट जातियोंमें गोण्ड, काछी, चमार, धीमर और चण्डाल अधिक हैं। मुसलमानोंकी संख्या बहुत थोड़ी है और जो कुछ हैं भी वे प्रायः सभी सुन्नी सम्प्रदायके हैं।

इस जिलेमें दमोह और हटा नामके दो शहर तथा १११६ ग्राम लगते हैं।

१८८१-८२ ई० में दमोह जिलेकी कुल २०८८ वर्गमील जमीनमेंसे केवल ८१० वर्गमील जमीन आबाद होती थी। कृषिजात द्रव्योंमें गेहूं प्रधान है; अन्यान्य अनाजोंमें धान और सरसों ही उल्लेखयोग्य है। कपास भी कुछ कुछ उपजाई जाती है। प्रधान कृषक कुर्मी प्रायः २५० वर्ष पहले गङ्गा और यमुनाके मध्यदेशसे (अन्तर्वेदीसे) यहां आ बसे हैं। इन लोगोंमेंसे क्या स्त्री क्या पुरुष सभी खेत जा कर काम करते हैं और यही इन लोगोंकी उन्नतिका मूल कारण है। कुर्मी लोग शान्तिप्रिय और राजभक्त होते हैं। इनके बाद लोधीगण कृषिकार्यमें विशेष पटु हैं। गोण्ड लोग पार्वत्यप्रदेशमें बहुत कम खेती करते हैं और कितने कुर्मी तथा लोधियोंके यहां मजदूरी कर जीविका चलाते हैं।

जिलेका अधिकांश व्यवसायवाणिज्य प्रधानतः कुण्डलपुर और बान्दकपुरके दो मेलोंमें ही हुआ करता है। कुण्डलपुरका मेला पौष मासमें होलीके बादसे ही आरम्भ होता और एक महीना तक रहता है। यहां नेमिनाथके मन्दिरके निकट यह मेला लगता है। बहुतसे जैन एकत्रित हो कर नेमिनाथकी उपासना करते और सामाजिक विवाद विसम्वादकी मीमांसा करते हैं। इसमें बहुतोंको अर्थदण्ड होता है जो मन्दिरके खर्चमें लगाया जाता है। बान्दकपुरका मेला माघ और फाल्गुन मासमें वसन्तपञ्चमी और शिवरात्रिके उपलक्षमें लगता है। इस समय भिन्न भिन्न देशोंसे भक्तगण अपनी मनस्कामनासिद्धिके लिये यागेश्वर महादेवके मन्दिरमें आते और गङ्गा तथा नर्मदाका जल उन पर चढ़ाते हैं। इस तरह पूजासे मन्दिरकी वार्षिक आय प्रायः १२०००) रु० होती है। दमोह-निवासी महाराष्ट्रीय पण्डित नागजी-चमानके पिताने १७८१ ई०में यह मन्दिर निर्माण किया है। प्रवाद है, कि एक रात स्वप्नमें उन्हें पृथ्वीमें गड़े हुए शिवलिङ्गका हाल मालूम हुआ और उस स्थान पर मन्दिरके तैयार हो जानेसे महादेव आपसे आप जमीन फाड़ कर निकल आये। तभीसे यहां अनेक यात्री आने लगे हैं। अभी उक्त अवसर पर प्रायः लाखसे अधिक यात्री समागम होते हैं। बहुतसे व्यवसायी सौदागर आदि इस मेलेमें आ कर खरीद बिक्री करते हैं। तरह तरहके कपड़े, बरतन और खिलौने आदि ही मेलेके प्रधान वाणिज्य द्रव्य हैं। पूर्व दिशासे विलायती और देशी कपड़े, तमाकू, पान, सुपारी, नारियल, तरह तरहके मसाले, चीनी, गुड़ और धातुनिर्मित भांति भांतिके बरतनोंकी आमदनी होती है। राजपूतानेसे नमक आता है। इनमेंसे जो द्रव्य जिलेमें बहुत कम उत्पन्न होता है, अधिकांश द्रव्य यहांसे दूसरे स्थानोंमें भेजे जाते हैं। रफ्तनीमें गेहूं, चना, चावल, घी, कपास, मोटा कपड़ा और पशुचर्म प्रधान है।

सागरसे जब्बलपुरका राजपथ, सागरसे जोकाई तक की सड़क, हटा होती हुई नागोद तककी सड़क तथा एक दूसरी सड़क दमोह होती हुई गई है।

१८६१ ई०में दमोह मध्यप्रदेशके एक पृथक् जिलेके रूपमें परिणत हुआ है। यूरोपीय डिप्टी कमिश्नरके एक सहकारी कमिश्नर और तहसीलदारकी सहायतासे यहांका शासनकार्य चलाया जाता है।

दन्त्य (सं० त्रि०) दन्तेषु भवः दन्त यत्। (शरीरावयवाच्च। पा ४।३।५५) १ दन्तोद्भव, जिसका उच्चारण दांतकी सहायतासे हो तवर्ग। २ दन्तसम्बन्धी। ३ दांतोंका हितकारी।

दन्त्यवर्ण (सं० पु०) दन्तोद्भव वर्ण, दन्त द्वारा उच्चारित वर्ण, त, थ, द, ध, न, स और ल है।

दन्त्वश (सं० पु०) दन्त, दांत।

दन्दशूक (सं० पु०) गर्हितं दशति दन्श यङ् ऊकः। (यजजपदशां यङः। पा ३।२।१६६) १ सर्प, सांप। २ राक्षस। (त्रि०) ३ हिंस्र, हिंसा करनेवाला।

दन्दह्यमान (सं० त्रि०) दग्ध, दहकता हुआ।

दन्द्रम्यमाण (सं० त्रि०) द्रम-यङ् शानच्। कुटिल गतियुक्त, टेढ़ी चालवाला।

दप (हिं० पु०) तोपआदिके छूटनेका दम शब्द।

दपट (हिं० स्त्री०) घुड़की, डपट, डपेट।

दपटना (हिं० क्रि०) डांटना, झिड़कना, घुड़कना।

दपु (हिं० पु०) दर्प, अहंकार, शेखी।

दपेट (हिं० स्त्री०) दपट देखो।

दपेटना (हिं० क्रि०) दपटना देखो।

दफतर (हिं० पु०) दफ्तर देखो।

दफतरी (हिं० पु०) दफ्तरी देखो।

दफतरीखाना (हिं० पु०) दफ्तरीखाना देखो।

दफती (अ० स्त्री०) गत्ता, कुट, वसली।

दफन (अ० पु०) १ किसी चीजको जमीनमें गाड़नेकी क्रिया। २ मुरदेको जमीनमें गाड़नेकी क्रिया।

दफनाना (हिं० क्रि०) जमीनमें दबाना, गाड़ना।

दफरा (हिं० पु०) नावके दोनों ओर लटकता हुआ काठका टुकड़ा। दूसरी नावकी टक्करसे बचनेके लिये यह लटकाया जाता है, हौंस।

दफराना (हिं० क्रि०) १ नावको आपसमें टक्कर लड़नेसे बचाना। २ पाल खड़ा करना। ३ रक्षा करना, बचाना।

दफला—आसामके अन्तर्गत दरङ्ग और लक्ष्मीपुर जिलेकी एक असभ्य जाति। ये लोग साधारणतः लक्ष्मीपुरके निकटस्थ पर्वतों पर वास करते हैं। १८७२ ई०में दरङ्गके अन्तर्गत आमतोला नामक स्थानके अधिवासी दफलागण जब पार्वत्य दफलाओंसे आक्रान्त हुए थे, तब ब्रिटिश गवर्मेण्टने उन्हें दमन करनेके लिये पुलिस भेजा। पुलिसने दफलाके वासस्थान पर धावा मारा, किन्तु कोई फल न निकला। बाद १८७४।७५ ई०में एडियारवेद एक दूसरा सैन्यदल पहुंचा और उन्होंने बन्दी दफलाओंका उद्धार किया।

दफलापुर—सताराकी पोलिटिकल एजेन्सीके अधीन एक जागीर। यह अक्षा० १७°०' उ० और देशा० ७५°७' पू०में अवस्थित है। यह यथार्थमें जाठराज्यका एक अंश है। दफलापुर ग्रामके पटेल इस जागीरके स्थापनकर्त्ता हैं। इसी ग्रामके नामानुसार उनका एक नाम दफला पड़ा था। १८२० ई०में अङ्गरेजोंने वर्त्तमान जाठपतिके पूर्व पुरुषोंके साथ एक सन्धि की। उसी सन्धिके अनुसार जाठपतिने अपने राज्यका स्थायी अधिकार पाया। १८७२ ई०में जाठपतिका ऋणशोधके लिये साताराके राजाने इस जाठ राज्यको अपने राज्यमें मिला लिया, और ऋण शोध हो जाने पर १८४१ ई०में वह फिर उन्हें लौटा दिया। इस जाठ जागीरके आर्थिक विषयकी व्यवस्था कर देनेके लिये अङ्गरेजोंने कई बार इसके शासनकार्यमें हस्तक्षेप किया और बहुत तरहके अत्याचार हो जानेसे १८७४ ई०में जाठ राज्याधिपतिकी ओरसे उन्होंने अपने हाथमें राज्यका भार ले लिया। आजसे कुछ पहले रुक्मीबाई दफला नामकी एक विधवा दफलापुरकी शासनकर्त्री थीं।

दफलापुर राज्यमें ६ पृथक् पृथक् ग्राम लगते हैं। इसका क्षेत्रफल ८४ वर्गमील है। राजस्व प्रायः ८०१०) रु० है। यहांके प्रधान उत्पन्न द्रव्य बाजरा, ज्वार, रुई और गेहूं है। यहां तीन विद्यालय हैं।

दफा (अ० स्त्री०) १ बार, बेर। २ किसी कानूनी किताबका एक अंश जिसमें किसी एक अपराधके सम्बन्धमें व्यवस्था हो, धारा। (वि०) ३ तिरस्कृत, हटाया हुआ, दूर किया हुआ।

दफादार (फा० पु०) फौजके कर्मचारी जिनके अधीन कुछ सिपाही हों।

दफादारी (हिं० स्त्री०) १ दफादारका पद। २ दफादारका काम।

दफीना (अ० पु०) गड़ा हुआ धन या खजाना।

दमोह जिलेका जलवायु स्वास्थ्यकर है। नर्मदा तीरवर्ती भूभाग तथा उत्तरीय भारतकी अपेक्षा यहां ग्रीष्मका प्रादुर्भाव बहुत कम है। शीतकालमें प्रायः सामान्य वृष्टि होती है। वृष्टिके बादसे ही पाले आदिका गिरना बन्द हो जाता है। वार्षिक वृष्टिपात प्रायः ५६ इञ्च है। जिलेमें प्लेग तथा वसन्त रोगसे बहुत मनुष्योंकी मृत्यु होती है। जबसे टीका देनेकी प्रथा आरम्भ हुई है, तबसे वसन्त रोगका प्रादुर्भाव कुछ कम हो गया है।

२ उक्त दमोह जिलेकी एक तहसील। यह अक्षा० २३° १०' से २४° ४' उ० और देशा० ७९° २' से ७९° ५७' पू०में अवस्थित है। भूपरिमाण १०९७ वर्गमील तथा लोकसंख्या १८३३१६ है। इस तहसीलमें इसी नामका एक शहर और ६८२ ग्राम लगते हैं। सदर मिला कर यहां ४ दीवानी और ७ फौजदारी अदालत हैं। तहसीलकी आय प्रायः २१६०००) रु० की है। इसके उत्तर-पश्चिममें सोनार नदी प्रवाहित है।

३ उपरोक्त दमोह जिलेका एक प्रधान नगर और सदर। यह अक्षा० २३° ५०' उ० और देशा० ७९° २७' पू०में अवस्थित है। कहते हैं, कि राजा नलकी स्त्री दमयन्तीके नाम पर शहरका नामकरण हुआ है। लोकसंख्या प्रायः १३३५५ है। सागरसे जब्बलपुरका ऊंचा राजपथ और सागरसे जोकाई होता हुआ इलाहाबादका राजपथ इसी नगर हो कर गया है। नगरकी दीवार बालुकाप्रस्तरके ऊपर स्थापित है, इसीसे वर्षाका जल पुष्करिणीमें ठहरने नहीं पाता। कूप आदि भी यहां अधिक नहीं हैं। फुटेरा ताल नामकी जो एक बड़ी पुष्करिणी है उसमें भी काफी जल नहीं है। शहरके आस पास पहाड़ रहनेसे यहां गर्मी बहुत पड़ती है। नगरमें एक भी उल्लेखयोग्य मन्दिर नहीं है। पहले यहां बहुतसे प्राचीन हिन्दू-देवोंके मन्दिर थे, किन्तु मुसलमानोंने उन्हें तोड़ फोड़ कर दुर्ग आदि बना लिये जिनका अभी केवल भग्नावशेष रह गया है।

दम्पती (सं० पु०) जाया च पतिश्च द्वन्द्व जायाशब्दस्य वा दमादेशः। मिलित जाया और पति, स्त्रीपुरुषका जोड़ा। यह शब्द नित्य द्विवचनान्त है। द्वन्द्व समासमें जायापती, दम्पती और जम्पती ये तीन पद होते हैं। जायायाः जम्भावो दम्भावश्च। जाया शब्दके स्थानमें विकल्पसे जम् और दम् आदेश होता है।

दम्भ (सं० पु०) दम्भते इति दम्भ-घञ्। १ कपट, छल, धोखा। २ शाठ्य, बदजाती, शरारत।

भागवतमें लिखा है, कि अधर्म ब्रह्माके पुत्र थे और उनकी स्त्री मिथ्या थी। मिथ्याके गर्भसे माया नामक एक कन्या और दम्भ नामक एक पुत्र उत्पन्न हुआ। माया और दम्भ सहोदर होने पर भी अधर्मांशसम्भूतके कारण परस्पर मिथुन अर्थात् स्त्री पुरुष हुए थे। इसी दम्भ और मायासे लोभ और निकृति (शठता) नामक एक पुत्र और कन्या उत्पन्न हुईं। ३ महत्त्व दिखाने या प्रयोजन सिद्ध करनेके लिये झूठा आडम्बर, पाखण्ड। ४ वह काम जो लोभ और अज्ञानसे किया गया हो। ५ पूजा तथा सम्मान पानेके लिये स्वधार्मिकत्व ख्यापन। ६ अभिमान, घमण्ड। ७ धर्मके प्रति अनुत्साह, पाप।

दम्भक (सं० पु०) दन्भ-ण्वुल्। प्रतारक, पाखण्डी, ढकोसलेबाज।

जो सदा लुब्ध रहते अर्थात् जिनके हृदयमें सदा धन लोभकी इच्छा बनी रहती, जो धर्मके चिह्न प्रभृति धारण करते और जनसमाजमें अपनी धार्मिकताका परिचय देते, वे वैडालव्रतिक हैं।

दम्भचर्या (सं० स्त्री०) शठता, वञ्चना, ठगी।

दम्भन (सं० पु०) दन्भ भावे ल्युट्। १ दम्भ, पाखण्ड। २ मोहन, लुभानेकी क्रिया।

दम्भिन् (सं० त्रि०) दन्भ-णिनि। १ दम्भकर्त्ता, आडम्बर रचनेवाला। २ अभिमानी, घमण्डी, झूठी ठसकवाला।

दम्भोद्भव (सं० पु०) १ सार्वभौम नामक एक राजा। ये बहुत दाम्भिक थे। नर नामक एक ऋषिने इनका अभिमान चूर किया था। (भारत उद्योग ९६ अ०) (त्रि०) २ जो दम्भ या ठगीसे किया गया हो।

दम्भोलि (सं० पु०) दम्भ भावे घञ्, दम्भेन संरम्भ अलति पर्याप्नोति अल-इन्। वज्र, इन्द्रास्त्र।

दम्य (सं० पु०) दम्यते इति दम-यत्। १ भारवहनयोग्य बछड़ा, वह बछड़ा जिसको अभी बोझ ढोनेको दी गई हो। (त्रि०) २ दमनीय,

दमन करनेके योग्य। (पु॰) १ अनड्वान्, वह बैल जो बधिया करने योग्य हो।

दय (सं॰ पु॰) दय बाहुलकात् अच्। दया, कृपा, करुणा।

दया (सं॰ स्त्री॰) दय भिदादित्वात् अङ्, ततष्टाप्। करुणा, दुःखित जीवके प्रति अनुकम्पा, अर्थात् मनका वह दुःखपूर्ण वेग जो दूसरेके कष्टको देख कर उत्पन्न होता है और उस कष्टको दूर करनेकी चेष्टा करता है।

क्रियायोग सारमें लिखा है, कि दूसरेके कष्टको निवारणके लिये जो प्रबल इच्छा उत्पन्न होती है उसीका नाम दया है। सब जीवोंके प्रति मङ्गल और हित कार्यके लिये जो सब कार्य किये जाते हैं, उन्हींका नाम दया है। दया एक मात्र प्रधान कर्म है।

देवी भागवतमें अहिंसाको परमधर्म बतलाया है एवं सब जीवोंके प्रति दया करना उचित है। दया मोक्षका द्वार है। दयाके बिना इस संसारमें सभी काम निष्फल हैं।

२ दक्षकी एक कन्या जो धर्मको ब्याही गई थी। ३ शान्तिरसका व्यभिचारिभाव।

दयाकूर्च (सं॰ पु॰) दयायां कूर्च इव। बुद्धदेव।

दयाकृष्ण—हिन्दीके एक कवि। इनके बनाये हुए कई एक ग्रन्थ मिलते हैं।

दयादास—हिन्दीके एक कवि। इन्होंने जनकपचासा और विनयमाला नामके ग्रन्थ बनाये हैं।

दयादेव—हिन्दीके एक कवि। ये १०५४ ई॰में विद्यमान थे। सूदनने सुजान-चरितमें इनका नाम कहा है।

दयादृष्टि (सं॰ स्त्री॰) किसीके प्रति करुणा या अनुग्रहका भाव, रहम या मेहरबानीकी नजर।

दयानत (अ॰ स्त्री॰) सत्यनिष्ठा, ईमान।

दयानतदार (अ॰ पु॰) सच्चा, ईमानदार।

दयानतदारी (अ॰ स्त्री॰) ईमानदारी।

दयानन्द सरस्वती—एक गुजराती वैदान्तिक और धर्ममत प्रचारक। इन्होंने अपना जीवनचरित हिन्दीके एक संवादपत्रमें प्रकाशित कराया था।

दयानन्द गुजरातके अन्तर्गत काठियावाड़ जिलेमें मोरवीके राज्याधीनस्थ किसी नगरमें उत्तर प्रदेशीय ब्राह्मणवंशमें उत्पन्न हुए थे। इन्होंने अपना असली नाम और पितामाताका नाम प्रकट नहीं किया। इसका कारण आपने यह बतलाया है, कि 'मैंने धर्मानुरोधसे अपने मातापिताका नाम प्रकट नहीं किया है। घरवालोंको खबर लगने ही वे मुझे घर लौटा ले जायेंगे, उनके साथ सम्बन्ध होते ही मुझे उनके अभाव दूर करनेके लिये फिर अर्थोपार्जन या अर्थस्पर्श करना पड़ेगा और उससे मैंने जिस कार्यके लिए अपना जीवन उत्सर्ग किया है, उसमें विषम व्याघात पहुंचेगा।'

दयानन्दने पांच वर्षकी उम्रमें वर्णमाला सीख ली और जाति एवं वंशके नियमानुसार उसी उम्रमें उन्हें बहुतसे वैदिक मन्त्र कंठस्थ करा दिये गये। आठ वर्षकी अवस्थामें आपका उपनयन संस्कार हुआ। उपनयनके बाद ही आपने गायत्री, सन्ध्या, वन्दना और रुद्राध्यायसे ले कर यजुर्वेद-संहिता तक पढ़ना शुरु कर दिया।

इनके पिता शैव थे, इसलिए बहुत थोड़ी उम्रमें ही ये मिट्टीसे शिवलिङ्ग बना कर उनकी पूजा करने लगे। शैवोचित उपवास व्रतादिमें भी आप अभ्यस्त हो गये। परन्तु माता इसमें आपत्ति करती थीं, क्योंकि आप अभी बच्चे ही थे और उपवास आदि करना बच्चोंके लिए हानिप्रद है। इस विषयमें कभी कभी पितामातामें परस्पर विवाद हो जाता था।

इस समय दयानन्द संस्कृत व्याकरण सीखते थे, वैदिक मन्त्रादि कंठस्थ करते थे और प्रतिदिन पिताके साथ शिवपूजार्थ शिवमन्दिरमें जाया करते थे। चौदह वर्षकी अवस्थामें आपने सम्पूर्ण यजुर्वेदसंहिता, अन्यान्य वेदोंके कुछ कुछ अंश तथा "शब्दरूपावली" कंठ कर ली थी। उस देशके लोग इतनेमें विद्यार्जिता समाप्त समझते थे।

इनके पिता कर वसूल करते और महाजनी (?) का भी काम करते थे। दयानन्द कह गये हैं कि 'पिताने जब मुझे पार्थिवलिङ्गपूजाके लिए दीक्षित किया था, उस समय मुझे बड़ा कष्ट हुआ था।' इससे मालूम होता है कि दीक्षाके दिन ही आपका मत-परिवर्तन हुआ था। दीक्षाके दिन रात दिन भर उपवास करना पड़ता था और

मोल, ही थोड़ काठको रफ़तनी होती है।

इतिहास—महेश ठाकुरके पिताका नाम चांद ठाकुर था। ये मध्य भारतके खण्डवाला कुलोद्भव श्रोत्रिय ब्राह्मण थे। ये सोलहवीं शताब्दीमें तिरहुत आ कर भवसिंह देववंशीय राजाओंके यहां पुरोहितका काम करते थे। भवसिंह देवका विवरण मिथिला शब्दमें देखो।

रघुनन्दन राय नामक एक मैथिल ब्राह्मण महेश ठाकुरके छात्र थे। दरभङ्गाके अन्तर्गत गोह परगनेके मध्यगत रामपुर ग्राममें रघुनन्दनका घर था। दिल्लीके सम्राट् अकबरको सब धर्मोंकी कथावार्त्ता सुननेका बड़ा शौक था। इसी सूत्रसे रघुनन्दन एक दिन अकबरके दरबारमें पहुंचे। उन्होंने वहां शास्त्रीय तर्कमें जय प्राप्त की। अकबरने सन्तुष्ट हो कर ८६५ फसलीकी २४वीं चैतको (१५५८ ई०में) उन्हें पण्डितका खिताब और तिरहुतके अन्तर्गत सातो परगनेकी जमींदारी प्रदान की। रघुनन्दन पण्डित दिग्विजयमें बहिर्गत हुए थे, अतः उन्होंने उक्त जमींदारी अपने पास रखनेकी इच्छा न की। उन्होंने देश आ कर महेश ठाकुरको गुरुदक्षिणामें जमींदारी दे दी। महेशने प्रथमतः दान ग्रहण न किया, किन्तु पीछे बाध्य हो कर शिष्यकी कामना पूरी की। पर वे विषयके लोभी न थे, अतः बहुत हठ करके उन्होंने पुनः रघुनन्दनको जमींदारी लौटा दी। इसके बाद ही १५५८ ई०में महेशकी मृत्यु हुई। रघुनन्दन दिग्विजयमें निकले थे, इस कारण वे गुरुदत्त धनका भोग करनेके लिये बिलकुल राजी न हुए। इस पर महेशके दूसरे लड़के गोपाल ठाकुर पिताके दानपत्रके बलसे सातो परगनेका बन्दोबस्त करानेके लिए दिल्लीको गये। दिल्ली दरबारके विचारमें महेश

महेश ठाकुर।

- रामचन्द्र
- गोपाल
- अचित्
- परमानन्द
- शुभंकर
  - पुरुषोत्तम
    - गुणाकर
  - नारायण
    - लाला ठाकुर
      - गुणानन्द
        - एकनाथ
          - प्रतापसिंह
          - मधुसिंह
            - कृष्णसिंह
            - छत्रसिंह
              - रुद्रसिंह
                - महेश्वरसिंह
                  - लक्ष्मीश्वर सिंह
                  - रमेश्वर सिंह (वर्तमान राजा)
                - गणेश्वरसिंह
                - भैरवेश्वर (भूपेश्वर सिंह)
                - गोपेश्वरसिंह
              - बासुदेवसिंह
            - कीर्तिसिंह
              - गिरिधारीसिंह
              - दुर्गादत्तसिंह
            - गोविन्दसिंह
              - गणेशदत्त सिंह
            - [illegible]
  - राम
  - श्याम
  - रामगुलाम
  - सुन्दर
    - महीनाथ
    - नृपति ठाकुर
      - कुमारसिंह
      - राघवसिंह (कुमार)
        - विष्णुसिंह
        - नरेन्द्रसिंह
      - शिवनन्दनसिंह
      - रघुनन्दनसिंह
      - ठाकुरसिंह
      - मदनसिंह
        - रामसिंह

रातको पिताके साथ मन्दिरमें आ कर जागरण करना पड़ा था। आधी रातको आपने देखा, कि मन्दिरके पूजक, अन्य और कुछ उपासक मन्दिरके बाहर जा कर सो गये, उनके साथ आपके पिता भी थे। दयानन्द सन्देहाकुलितचित्तसे शिवके ईश्वरत्वके विषयमें विचार करने लगे। सन्देह बढ़ गया। आपने उस समय पिताको जगाया और उनसे प्रश्न किया। पिताने पूछा, "यह बात क्यों पूछ रहे हो?" दयानन्दने कहा, "यह देवमूर्ति ही परमेश्वर है, ऐसी बुद्धि धारणा नहीं होती; उनके ऊपरसे चूहे आदि चले जाते हैं, किन्तु सर्वशक्तिमान् हो कर भी वे कुछ प्रतीकार नहीं करते।" इस पर पिताने इन्हें समझानेकी कोशिश की और कहा—'इस प्रतिमामें, शुद्धसत्त्व ब्राह्मणादिके द्वारा प्रतिष्ठित होनेके कारण देवत्व आ गया है। वर्त्तमान कलियुगमें किसीको भी शिवके साक्षात् दर्शन नहीं होते, अतएव इस प्रतिमामें ही भक्तिबलसे उनकी सत्ताकी कल्पना करते हैं।"

इन बातोंसे दयानन्दको तृप्ति न हुई। श्रान्ति और क्षुधा लगनेके कारण आप पितासे अनुमति ले कर घर चले आये। पिताने उपवास भङ्ग न करनेके लिए विशेष भावसे सतर्क कर दिया; किन्तु घर आने पर माताने इन्हें खिला दिया। दूसरे दिन पिताने आपको उपवास-भङ्गके पापका स्वरूप समझाया, पर इनकी देवता-भक्ति पहलेसे ही दूर हो चुकी थी, इसलिए उन बातोंको वे धारणामें न ला सके। इसके बाद आपने अपना मत अप्रकट रखा और विद्योपार्जनमें लग गये। इस समय आप वैदिक कर्मकाण्ड, निघण्टु, निरुक्त और पूर्वमीमांसा पढ़ रहे थे।

जब आप सोलह वर्षके हुए, तब आपके छोटे भाईका जन्म हुआ। आपके और भी दो छोटी बहनें और एक छोटा भाई था। एक दिन रात्रिके समय चौदह वर्षकी उम्रमें आपकी एक बहन मर गई। दयानन्दके जीवनमें यह प्रथम शोक था। इस शोकमें आप मृत्यु और मुक्तिकी चिन्ता करने लगे। इस चिन्तामें आपने प्रण कर लिया कि 'कुछ भी हो, सर्वस्व त्याग कर मैं मुक्तिका मार्ग ढूंढूंगा।" फिर आपने उपवास प्रायश्चित्त आदि सब छोड़ दिये, पर किसीसे अपने मनकी बात न कही। इसके बाद ही आपके खुल्लतातका शरीरान्त हो गया। वे दयानन्दको बहुत ही प्यार करते थे। इनके वियोगसे दयानन्द अत्यन्त क्षुब्ध हुए और जीवनकी नश्वरताको भलीभांति समझ कर अपनी प्रतिज्ञा-पालनके लिए तत्पर हो गये।

इस समय इनके पिता इनके विवाहकी कोशिश करने लगे। परन्तु विवाह करनेकी इच्छा इनको बिलकुल न थी। बहुत अनुनय विनती करके इन्होंने एक वर्षके लिए विवाह स्थगित करा दिया और काशीमें जा कर संस्कृत शास्त्र पढ़नेके लिए पितासे अनुमति मांगी। परन्तु पिताने अनुमति न दी। शायद भाग जाय, इस डरसे इनके पिताने अपने ग्रामसे तीन कोस दूरी पर एक याजकके पास इन्हें पढ़ने भेज दिया। कुछ दिन बाद फिर विवाहकी तैयारियां होने लगीं। दयानन्द भी घर आये। उस समय आपकी उमर २१ वर्षकी थी। अब अनुरोध करनेसे कोई न मानेगा, यह सोच कर आप छिप कर घरसे निकल पड़े। इनके पिताने, उसी समय कई घुड़-सवार भेजे, पर कुछ फल न हुआ— दयानन्दका पता न लगा।

दयानन्द घुड़-सवारोंकी निगाहोंसे छिप कर पैदल चलने लगे। रास्तेमें भिक्षुक ब्राह्मणोंने उनका सर्वस्व छीन लिया और कहा—'संसारमें जितना भी दान होगा, परलोकमें उतना ही मङ्गल होगा।' कुछ समय बाद दयानन्द शैल नामक स्थानमें उपस्थित हुए। यहीं लाल भगत नामके एक विद्वान् रहते थे, जिनकी बात इन्हें पहलेसे ही मालूम थी। उनके सिवा शैलमें एक ब्रह्मचारी भी रहते थे। दयानन्द उनके दलमें प्रविष्ट हो संन्यासी हो गये। दीक्षाके समय दयानन्दका नाम "शुद्धचैतन्य" रखा गया। संन्यासीके वेशमें शुद्ध-चैतन्य-स्वामी अहमदाबादके निकटवर्ती कुदड़ाबाद नामक छोटेसे राज्यमें पहुँचे। दुर्भाग्यवश वहां दयानन्दके परिवारवर्गके साथ एक संन्यासीकी भेंट हो गई। उन लोगोंसे दयानन्दके पिताको खबर दी कि शुद्धचैतन्य स्वामी सिद्धपुरके मेलामें आ रहे हैं। शुद्धचैतन्यस्वामी और अन्यान्य ब्राह्मण जिस समय दण्डी स्वामीके साथ

सोमनाथके मन्दिरमें ठहरे हुए थे, उस समय दयानन्दके पिता आकर उनके सामने उपस्थित हुए। पिताने इन्हें पुनः घर लौटनेके लिए बहुत अनुरोध किया, पर इन्होंने एक न मानी। आखिर जब सब तरहसे हार गये, तब पिताने इन्हें कैदियोंकी तरह सिपाहियोंके हाथ सुपुर्द किया। कुछ भी हो, दयानन्द कौशलसे फिर भाग कर अहमदाबाद आ गये। वहांसे भाग कर कुछ दिन आप बड़ोदा राज्यमें रहे। बड़ोदाके चेतनमठमें कुछ ब्रह्मचारियों और ब्रह्मानन्दस्वामीसे आपको जान-पहचान हो गई। इसी जगह आपने पहले पहल वेदान्त पढ़ना शुरू किया था। ब्रह्मानन्दस्वामीके उपदेशसे ही आपको जीव और ब्रह्मके एकत्वका भलीभांति ज्ञान हुआ था।

इसके बाद आप काशी आये। यहां प्रधान प्रधान पण्डितोंके साथ आपने परिचय किया। सच्चिदानन्द परमहंसने योग-शिक्षाके लिए इन्हें नर्मदातीरवर्ती चानोद-कन्याली जानेको कहा। दयानन्द वहां पहुंच गए और दीक्षितोंके परिचय होने पर परमानन्द परमहंसके शिष्य बन गये। इन्होंके पास रह कर आपने वेदान्तसार, वेदान्तपरिभाषा आदिका अध्ययन किया था। इसके बाद आप योग-शिक्षाके लिए दीक्षित हुए। थोड़ी उमर थी, इसलिए पहले दीक्षाके विषयमें कुछ बाधा दी, किन्तु पीछे इनका आग्रह देखकर परमानन्द परमहंसने दीक्षा दे कर दण्डग्रहण करा दिया। इस दीक्षाके समय आपका नाम हो गया—दयानन्द सरस्वती। कुछ दिन बाद दयानन्द चानोदसे व्यासाश्रममें पहुंचे। योगानन्द नामके एक योगिराजने इन्हें योग-शिक्षा दी। कुछ समय योगाभ्यास करनेके बाद, योगकी उच्चतम शिक्षा अर्जन करनेके लिए आप अहमदाबादके निकटवर्ती किसी स्थानमें गये। वहांके दो योगियोंने आपको योगविद्याके शेष गुप्त विषयकी शिक्षा दी। इसके बाद दयानन्द, योगकी गूढ़तम प्रणाली सीखनेके लिए राजपूतानाके अन्तर्गत आबू पर्वत पहुंचे।

१८५५ ई०में दयानन्द हरिद्वारके महा-मेलामें उपस्थित हुए। कुछ दिन यहां ठहर कर आप टिहरी नामक स्थानमें गये। वहां मांसाहारी साधुओं और तन्त्राचारियोंको देखकर आप बड़े विरक्त हुए। अनन्तर आप श्रीनगर जा कर केदारघाटके एक मन्दिरमें रहने लगे। यहां गङ्गागिरि नामक एक दार्शनिक साधुके पास आपने दर्शनशास्त्रका अध्ययन किया। दर्शन-विषय पर आप शास्त्रार्थ भी करते थे। दो मास बाद संन्यासियोंके साथ आप रुद्रप्रयाग पहुंचे। यहांसे अगस्त्याश्रम गये। उसके बाद उसके उत्तरवर्ती शिवपुर नामक स्थानमें शीतकाल व्यतीत कर केदारघाट और गुप्तकाशीमें लौट आये। चानोदमें रहते समय सङ्गदोषसे आप गांजा पीनेमें अभ्यस्त हो गये थे। एक दिन रातको नशासे छुटकारा पानेके लिये दयानन्दने एक शिवमन्दिरमें जा कर आश्रय लिया। बरामदेमें वृषमूर्त्ति और प्रकाण्ड नन्दीमूर्त्ति थी। वृषमूर्त्तिका उदर रिक्त था। सहसा दयानन्दकी दृष्टि वृषमूर्त्तिके उदरमें छिपे हुए एक मनुष्य पर पड़ी। आप मूर्त्तिके उदरका द्वार खोलना ही चाहते थे, कि इतनेमें वह व्यक्ति फुरतीसे निकल कर भाग गया। दयानन्द नन्दीमूर्त्तिमें प्रविष्ट हुए और रात भर आनन्दसे सोये। सवेरे एक वृद्धा रमणी उस मूर्त्तिकी पूजा करने आई। पूजाके समय दयानन्द वृषमूर्त्तिके उदरमें ही थे। कुछ देर बाद वृद्धाने दधि और गुड़ ला कर वृषको (भोग) दिया और उसके भीतर दयानन्दको देख, इन्हें नन्दीरूपी समझ प्रणाम किया एवं आहार उनके सामने रख दिया। दयानन्द क्षुधार्त्त थे, सब खा गये। दधिके खानेसे उनका नशा छूट गया। यहांसे फिर वे नर्मदाके उत्पत्तिस्थानमें चले गये।

दयानन्द शेष दशामें दुग्ध और फलके सिवा और कुछ आहार न करते थे, अन्तमें आपने अन्न भी छोड़ दिया था।

संन्यासियोंकी तरह आपका शरीर कृश या क्षीण न था। आपका शरीर सुदीर्घ, सुन्दर और विलक्षण सबल था। एक महाराष्ट्री पण्डितने आपके विषयमें कहा है—दयानन्द तीन पहलवानोंकी ताकत रखते थे और पाण्डित्य भी उनमें तीन विद्वानोंका मौजूद था।

दयानन्द मूर्त्तिपूजाके विरोधी थे। अपने मत प्रचारके लिये आप सर्वदा भ्रमण किया करते थे। जहां जाते थे, वहीं "आर्य-समाज" नामकी समितिकी स्थापना

हुए। १७५४ ई०में नवाब अलिवर्दी खांने उन्हें कई विषयोंमें 'दस्तुरत्' वसूल करनेका अधिकार दिया था।

नरेन्द्रसिंह यह अधिकार पा कर प्रति अमल मौजेमें 'मेरिहदिह' अर्थात् १॥० रु०, प्रत्येक कबुलियतके प्रत्येक रुपयेमें एक आना, प्रत्येक कबुलियतके रुपयेमें सैकड़े २) रु० सूद और उसकी जमींदारीमें सैकड़े १०) रु० मलिकाना लिया करते थे। १७६० ई०को राजा नरेन्द्रका अपुत्रकावस्थामें देहान्त हुआ। उन्होंने पूर्वोक्त एकनाथ ठाकुरके बड़े लड़के प्रतापको गोद लिया था। इस समय तक मधुवनीके निकट भौरा नामक स्थानमें राजप्रासाद था। आज भी वहां महोके दुर्गका भग्नावशेष विद्यमान है। इस दुर्गको राजा रघुने बनवाया था। प्रतापने राज्यप्राप्त कर १७६२ ई०को दरभङ्गेमें एक प्रासाद निर्माण किया। आज भी वह प्रासाद वर्त्तमान है और दरभङ्गेके राजपरिवार उसमें वास करते हैं। नवाब कासिम अली खांने राजा प्रतापसिंहको 'मादुर कर' ग्रहण करनेका अधिकार प्रदान किया, किन्तु अंगरेज गवर्मेंटने १७६२ ई०में 'नक्कर' ग्राम 'दस्तुरत' ग्रहण करने और मलिकाना वसूल करनेका अधिकार लौटा लिया और राजा नरेन्द्रकी रानीको जीवन-धारणके लिये २० ग्राम; राजा प्रतापके भाई मधुसिंहके लिये २ ग्राम और रानीको मासिक एक हजार रुपये दिये। १७७६ ई०में राजा प्रतापकी अपुत्रावस्थामें मृत्यु हुई। बाद उनके भाई मधुसिंह राजा हुए। ६ वर्ष के बाद उनके साथ सरकार तिरहुतका अधिकांश बन्दोबस्त कर दिया गया। मधुसिंह इतनी बड़ी जमींदारी पर शासन करनेमें बिलकुल समर्थ न थे। राजा मधुसिंहने राज्यप्राप्त कर अङ्गरेजसे दस्तुरत वसूल करनेका अधिकार पुनः पानेका आवेदन किया। उन्होंने कहा, कि उनके यहां ग्राम रुपये बाकी रह जानेके कारण यह अधिकार ले लिया गया है सुप्रीम काउन्सिलके इसका अनुसन्धान करनेकी इच्छा प्रगट करने पर राजा मधु सनद आदि दिखानेमें राजी न हुए। उन्होंने जवाब दिया कि कागजोंका हिसाब देखनेसे ही सब बातें मालूम हो जायेंगी। इसके सिवा उन्होंने जिस वर्षमें दस्तुरत वसूल करनेकी क्षमता ले ली गई थी उस वर्षसे लेकर आज तक उनके जितने रुपये नुकसान हुए थे उसकी एक तालिका दी थी। जो कुछ हो, अंगरेज गवर्मेंटने उन्हें ८ वर्षकी बाकी दस्तुरतमें पटनेके कोषागारसे १८२०००) रु० दिये और १७७१ ई०में गवर्नर मि० ब्यास्टि टार्टने दस्तुरत् अदा करनेकी क्षमताके बदले मासिक एक हजार रुपये देनेकी व्यवस्था कर दी, किन्तु उसी वर्षके नवम्बर महीनेमें ऐसा सुना गया है, कि राजा मधुसिंह दस्तुरतके बन्दोबस्तमें लिखे हुए शर्तोंमेंसे कोई शर्त प्रतिपालन नहीं करते हैं (अर्थात् देशकी भलाई नहीं करते, देशका कष्ट दूर नहीं करते तथा देशकी उन्नतिकी ओर कुछ भी ध्यान नहीं देते), वरं प्रजासे अन्यायसे जमा और जमीन भी छीन ली है। इसके अलावा वे बन्दोबस्ती सरकार तिरहुतमें भी सुचारुरूपसे शासन पालन नहीं कर सकते हैं। उनकी ये सब शिकायतें सुन कर वे कैद कर लिए गये, किन्तु दूसरे वर्ष पुनः उन्हींके साथ सरकार तिरहुतका बन्दोबस्त कर दिया गया। इस समय सरकार तिरहुतका कर २८२१८१) रु० निरूपित हुआ। राजा छुटकारा पा कर अपने राज्यको पाये, किन्तु राजस्वका किस्ती रुपया बाकी पड़ने लगा। कलक्टरके रिपोर्ट करने पर १७८८ ई०में यह स्थिर हुआ कि राजाके साथ बन्दोबस्त नहीं रखेगा। इस समय दसशाला बन्दोबस्तका आयोजन हो रहा था। राजा मधुसिंहने उस बन्दोबस्तसे कर्त्तव्य साधनमें पराङ्मुख हो कर निवेदन किया, कि जब तक अंगरेजराज उन्हें सरकार तिरहुतका मुकर्ररी बंदोबस्त, मलिकाना और दस्तुरत वसूल करनेका अधिकार न देंगे, तब तक वे कुछ भी नहीं करेंगे। इस पर गवर्नर जेनरलने १७८० ई०में राजाकी जमींदारी फतेह-उद्दीन् और बरकत-उल्ला खांके साथ बंदोबस्त कर दी। अन्तमें बोर्डके विचारसे राजा मधुसिंहने पुनः मलिकाना और दस्तुरत अदा करनेका अधिकार पाया। किन्तु वे जमींदारी लौटानेके लिए षड्यन्त्र करने लगे। १७८९ ई०के नवम्बर महीनेमें फतेह-उद्दीनने अपना ठिका छोड़ दिया और कहा, कि राजा मधुसिंहके बरकानेसे कोई प्रजा मालगुजारी नहीं देती है, अतः लाचारसे बाध्य हो कर फतेह-उद्दीनका इस्तिफा

दयाल—१ हिन्दीके एक कवि। ये गुजराती ब्राह्मण थे। सन् १८८१ ई०में ये जीवित थे। इनके पिताका नाम भीम कवि था। इनकी बनाई हुई दानदीपक नामक पुस्तक मिलती है।

२ बनारसवासी एक हिन्दी कवि। इन्होंने रागमाला नामकी पुस्तक रची है। ये जातिके कायस्थ थे।

दयालसिंह—इनका पूरा नाम सर्दार दयालसिंह मजीठिया था। इनका जन्म पञ्जाबमें एक प्रतिष्ठित सिक्ख कुलमें १८४८ ई०में हुआ था। इनका परिवार दानशीलताके लिये प्रसिद्ध है। इनके पितामह सर्दार देशासिंह जाटोंके नेता थे। महाराज रणजित्‌सिंहने देशासिंहको उनके समरकौशल और उनके अन्यगुणों पर प्रसन्न हो कर उन्हें अमृतसरका शासनकर्त्ता बनाया। दयालसिंहके पिता लेहनासिंह खालसा सेनाके सेनापति थे। १८५४ ई०में जब इनके पिताका देहान्त हुआ, तब इनकी अवस्था केवल ५ वर्षकी थी। कोर्ट आफ वार्ड्सकी देख रेखमें इनकी सम्पत्तिका प्रबन्ध और शिक्षा होने लगी। इन्होंने शीघ्रही अंगरेजी और फारसी भाषाओंमें अभिज्ञता प्राप्त कर ली। अपनी सम्पत्तिका अधिकार मिल जाने पर ये दो वर्ष तक इङ्गलैण्डमें भी रहे थे। यहां इनकी खूब खातिर हुई थी। वहांसे लौट कर इन्होंने देशमें सामाजिक और राजनीतिक विषयोंकी उन्नति करनेके लिये प्रयत्न किया था। ये पञ्जाबके राजनीतिक नेता थे। पञ्जाबके प्रधान अंगरेजी पत्र 'ट्रिब्यून' के ये प्रतिष्ठाता थे। मरते समय इन्होंने पुस्तकालयके लिये ४० हजार रुपयेका एक दानपत्र लिख दिया था। कालेज खोलनेके लिये इन्होंने जो सम्पत्ति दी थी उसका मूल्य १५ लाख रुपये है। ये कांग्रेसके संस्थापकोंमेंसे एक थे। इन्होंकी सहायतासे लाहोरमें कांग्रेसका अधिवेशन हुआ था। १८९८ ई०में इनकी मृत्यु हुई।

दयालु (सं० त्रि०) दयते इति दय-आलुच्। (स्पृहि गृहि पा ३।२।१५८) दयायुक्त, दयावान्। इसका पर्याय—कारुणिक, कृपालु और सूरत है।

दयालुता (सं० स्त्री०) दया करनेकी प्रवृत्ति, दया होनेका भाव।

दयालु शर्मन्—गोपालसहस्रनामभूषणके रचयिता।

दयालु मिश्र—कवीन्द्रचन्द्रोदयधृत कवि।

दयावंत (हिं० वि०) दयायुक्त, दयालु।

दयावत् (सं० त्रि०) दया विद्यतेऽस्य, दया-मतुप् मस्य वः। दयायुक्त, दयालु।

दयावती (हिं० वि०) १ दया करनेवाली। (स्त्री०) २ ऋषभस्वरकी तीन श्रुतियोंमेंसे पहली श्रुति।

दयावान् (हिं० पु०) जिसके चित्तमें दया हो, दयालु।

दयावीर (सं० पु०) दयया वीरः ३ तत्। १ दयायुक्त वीर, वह मनुष्य जो दूसरेके दुःख दूर करनेके लिए प्राण तक दे सकता है। २ दयायुक्त नायकभेद, वीर-रसके लक्षणमें चार नायकोंका उल्लेख है—दानवीर, धर्मवीर, दयावीर, और युद्धवीर।

दयाशङ्कर—१ एक विख्यात धर्मशास्त्रवित् पण्डित, धरणीधरके पुत्र। इनका बनाया हुआ शाङ्खायनीय पुण्डरीकक्रतुप्रयोग पढ़नेसे ज्ञात होता है, कि ये १७१८ ई०में जीवित थे। इनके बनाए हुए कई एक ग्रन्थ हैं जिनमेंसे कुछके नाम ये हैं—

अध्वरपद्धति, आधानपद्धति, उपक्रमविधि, और्ध्वदेहिकपद्धति, जातकर्मादि समावर्त्तनान्तप्रयोग, तिथिनिर्णय दर्शश्राद्धप्रयोग, दानप्रदीप, नीतिविवेक, पौण्डरीकक्रतुप्रयोग, रत्नाकर, वास्तुचन्द्रिका, वृद्धिश्राद्धविधि, व्रतोद्यापनकौमुदीप्रकाश, शुद्धिरत्न, श्राद्धपद्धति, श्राद्धप्रयोग, होमविधानतत्त्व, माण्डूक्योपनिषट्टीका, आश्वलायनसूत्रवृत्ति, शाङ्खायनगृह्यसूत्रका प्रयोगदीप, सामतन्त्रकी टीका आदि।

२ अनुबन्धप्रकाशवादके रचयिता।

३ पददीपिका, प्रश्नमनोरमटीका और मन्त्रार्थपद्धति-टीकाके प्रणेता।

४ चिकित्साकलिका नामक वैद्यक ग्रन्थकार।

दयाशील (सं० वि०) दया एव शीलं यस्य। दयालु, दयावान्।

दयासखी—हिन्दीके एक कवि। ये रसरूपकी अनेक कविताएं बना गए हैं। इनकी कविता सरसतामय होती थी। उदाहरणार्थ एक नीचे देते हैं—

"तेरिदा का आवे मोरी अखियन बरत ढुरक।

दरवेश (फा॰ पु॰) मुसलमानोंका भिक्षोपजीवी धर्मसम्प्रदायविशेष, फकीर, साधु। पहले यह सम्प्रदाय बारह श्रेणियोंमें विभक्त था। पीछे इसकी संख्या और भी बढ़ गई है। मुसलमानोंमें प्रवाद है, कि अबूबकर सिद्दीक और अली इस सम्प्रदायके प्रवर्त्तक थे। किन्तु दरवेशके वर्त्तमान जो सब सम्प्रदाय सारे मुसलमान राज्योंमें विच्छिन्न भावसे फैले हुए हैं, वे कहते हैं, कि मसनवि-शरीफके ग्रन्थकर्त्ता मौलवी-सम्प्रदाय-प्रवर्त्तक जलालुद्दीन रूमिसे यह सम्प्रदाय प्रवर्त्तित हुआ है।

तुरुष्कप्रदेशके दरवेशगण ६० श्रेणियोंमें विभक्त हैं। इन्होंने वहां अपना बहुत कुछ अधिकार जमा लिया है। कनस्तान्तिनोपलके 'हलागी' या 'बेकतागी' नामक सम्प्रदाय कुरानके निर्दिष्ट नियमोंके अनुसार नहीं चलता और म. महम्मदको ही ईश्वर-प्रेरित समझ कर विश्वास करता है। तुरुष्कके रफाई नामक दरवेशगण अत्यन्त आत्मनिर्यातन करते हैं। वे हमारिया नामसे प्रसिद्ध हैं। भारतवर्षमें अनेक दरवेश हो गये हैं जो संयोग्य और असाधारण हैं। इनमेंसे अधिकांश बेशरा सम्प्रदायभुक्त हैं। ये लोग कभी कभी यहांसे पश्चिम प्रदेश तक धावा मारते हैं। भारतीय फकीरके अवशिष्टांश जो बा-शरा सम्प्रदायभुक्त हैं वे सालिक कहलाते हैं।

शाह-बदीउद्दीन मदारके नाम पर दरवेशके सम्प्रदायका मदरिया नाम पड़ा है। शाह-बदीउद्दीन मदारको कोई कोई जिन्दा मदार भी कहते हैं।

नक्शबन्दी दरवेशगण अपने धर्मतत्त्वको सहजमें समझानेकी चेष्टा करते हैं। नर्त्तक दरवेशोंमेंसे अधिकांश शिक्षित हैं। जब तक वे चक्कर खा कर गिर नहीं पड़ते, तब तक घूम घूम कर नाचते रहते हैं।

रफैया दरवेशगण छुरीसे अपना शरीर छेदते, जलता हुआ अंगार निगलते, काच चबाते तथा इसी प्रकारके अन्यान्य दुस्सह काय करते हैं। वे समझते हैं, कि इस प्रकार कठोर कार्य करनेसे ईश्वरके साथ पुनर्मिलन हो जानेकी सम्भावना रहती है।

गुलसानिया नामक एक और प्रकारके दरवेश हैं। ये लोग चक्कर पर चक्कर लगाते हुए अपने सिरको आगे पीछे तब तक झुलाते रहते हैं, जब तक मूर्च्छित हो कर गिर नहीं पड़ते।

दरश (हिं॰ पु॰) दर्श देखो।

दरशन (हिं॰ पु॰) दर्शन देखो।

दरशाना (हिं॰ क्रि॰) दरसना देखो।

दरस (हिं॰ पु॰) १ दर्शन, देखा देखी। २ भेंट, मुलाकात। ३ रूप, सुन्दरता, छवि।

दरसन (हिं॰ पु॰) दर्शन देखो।

दरसना (हिं॰ क्रि॰) १ दिखाई पड़ना, देखनेमें आना। २ देखना, ताकना।

दरसनीहुंडी (हिं॰ स्त्री॰) १ एक प्रकारकी हुंडी जिसके भुगतानकी तिथिको दश दिन या उससे कम दिन बाकी हो। २ एक ऐसी वस्तु जिसे दिखाते ही कोई दूसरी वस्तु हासिल हो जाय।

दरसान (सं॰ पु॰) दृ-विदारणे दृ-अमानच्। ज्योत, प्रकाश।

दरसाना (हिं॰ क्रि॰) १ दृष्टिगोचर कराना, दिखलाना। २ स्पष्ट करना, प्रकट करना।

दरसावना (हिं॰ क्रि॰) दरसाना देखो।

दरांती (हिं॰ स्त्री॰) १ हंसिया जिससे घास या फसल काटी जाती है।

दराज (फा॰ वि॰) १ दीर्घ, लम्बा, बड़ा। (फा॰ क्रि॰ वि॰) २ अधिक, बहुत।

दराज (हिं॰ स्त्री॰) १ दरार, दरज, शिगाफ। २ संदूक-नुमा खाना जो मेजमें लगा रहता है। इसमें कुछ वस्तु रख कर ताला लगा सकते हैं।

दरायुस (प्रथम) [जन्द भाषामें दारयवुस]—साधारणतः ये Darius Hystaspes नामसे प्रसिद्ध है। ये इस्तास्प नामक किसी पारस्य सामन्तके पुत्र थे।

कहते हैं, कि पारस्यराज कारसके पुत्र काम्बाईसिसकी मृत्युके बाद स्मारदिस नामक पारस्यके एक मगुपने (Magus) अन्याय पूर्वक पारस्यका सिंहासन अधिकार कर लिया। दरायुसने पारस्यके छः सामन्तोंका दल बांध कर स्मारदिसको मार डाला। इस हत्याकाण्डके बाद यहां प्रश्न उठा, कि पारस्यके राजा कौन होंगे? बहुत तर्कवितर्कके बाद यह स्थिर हुआ कि दूसरे

तत्त्व और स्थानीय परम्परागत प्रवादसे जाना जाता है कि पुराकालमें ब्रह्मपुत्र नदीको उपत्यकासे लेकर बहुत दूर तक हिन्दू सभ्यता फैली हुई थी। तेजपुर नगरके चारों ओर पहाड़ समूह पर जङ्गलावृत मन्दिर और प्रासादके जो सब ध्वंसावशेष हैं उनसे मालूम होता है, कि ये सब मन्दिरादि किसी विशिष्ट सभ्यतापन्न जातिसे बनाये गये थे और ये लोग किसी आक्रमणकारीसे विनष्ट हुए थे, यह सहजमें अनुमान किया जाता है। कोई कोई कहते हैं कि, बङ्गालके अधिपति सुलेमानके सेनापति कालापहाड़से ही ये सब ध्वंसात्मक काम हुए थे; फिर कोई कहते हैं, कि यह बाणराजाके साथ श्रीकृष्णके युद्धका फल है। हिन्दूराज्यके पतनके बाद आसामके अन्यान्य प्रदेशोंकी नाईं दरङ्ग पुनः असभ्योंके हाथमें आ गया। ब्रह्मदेशके पहाड़से आई हुई मानववंशोद्भूत आहोम जाति तेरहवीं शताब्दीमें ब्रह्मपुत्रको उपत्यकामें प्रवेश कर धीरे धीरे नीचेकी ओर अग्रसर हुई थी। अंगरेजोंके आगमन काल तक इन्होंने ही इस स्थानको अपने अधिकारमें कर रखा था। उत्तरमें पर्वतश्रेणीका प्रदेश आहोम-राज प्रतिवर्ष ८ महीनेके लिये भुटियाको घास आदिकी फसल उपजानेके लिये देते और इसके बदले उनसे प्रतिवर्षके उत्पन्न द्रव्योंमेंसे कुछ अंश ले लेते थे। वर्षके शेष चार मास अर्थात् आषाढ़से आश्विन तक वे स्वयं ही इस प्रदेशके ऊपर राज्य करते थे। अंगरेजोंसे १८२६ ई०में आसाम जीत जानेके बाद भी कुछ दिनों तक यही बन्दोबस्त चलता रहा। किन्तु १८४० ई०में भुटियाका स्थान जब्त कर उन्हें वार्षिक ५०००) रु० दिये जाने लगे। इस विवादी जमीनसे अंगरेज सरकार ४१८५०) रु० राजस्व पाने लगी।

जिन भुटियाको कथा ऊपर लिखी गई है, वे भूटान राज्यके अधीन नहीं, बल्कि लासा गवर्मेण्टके अधीन हैं। वे तिब्बतियोंके साथ खूब व्यवसाय करते हैं। भुटियाके अलावा पूर्व दिशामें अका वा हृसो नामक एक छोटी जाति वास करती है। ये वार्षिक ७००) रु० कर पाते हैं। यहां तक कि उन्होंने १८२१ ई०में भी एक प्रदेशका दावा करके वृटिश अधिकार पर हमला जमाया था। अका देखो।

इसके और भी पूर्वमें डफला नामक एक जाति है। ये १८७२ ई०में अमलोपा ग्राम पर आक्रमण कर वहांके बहुतसे मनुष्योंको कैद कर ले गये थे। किन्तु १८७४।७५ ई०में एक दल सेनाने उन्हें उद्धार किया। डफला देखो। यहांकी लोकसंख्या प्रायः ३३७३१३ है।

दरङ्गको अधिवासियोंमें असभ्य जाति ही प्रधान है। इनमेंसे कछारी, राभा और कोचकी संख्या अधिक है। इनके सिवा आहोम, कुटिया, भुटिया, डफला, गारो, मेच आदि और भी कई एक जातियां हैं। यहांके सभी मुसलमान सुन्नी हैं और इनको अवस्था खूब बढ़ी चढ़ी है। कछारियोंमें बहुतोंने ईसाई धर्म अवलम्बन किया है। यहां एक गिरजा और बहुतसे मिशनरी स्कूल हैं। गवर्मेण्ट वार्षिक १५००) रु० स्कूलके खर्चके लिये देता है। १८८२ ई०को तेजपुरमें एक ब्राह्म-समाज स्थापित हुआ है।

तेजपुर ही इस जिलेका सदर व बड़ा शहर है। इसके सिवा विश्वनाथ, ढमाला, मोहनपुर, मनवाड़ी और कुरुयागांव नामक कई एक वाणिज्यप्रधान ग्राम हैं।

यहां चावल ही प्रधान शस्य है। चावल दो प्रकारका होता—१ला शाली या आमन, यह शीतकालमें काटा जाता और यही प्रधान खाद्य है। २रा आउस—यह ग्रीष्म कालमें काटा जाता है। धान काटनेके बाद सरसों, मटर, उरद आदिकी फसल होती है।

यहांके कृषकोंकी अवस्था खराब नहीं है। ये गवर्मेण्टको खास जमीन दखल करते हैं क्योंकि इन लोगोंमें ऐसी क्षमता है। जिनके पास जमीन नहीं है वा कर देनेकी भी क्षमता नहीं है, वे भी साधारणतः मजदूरी करने नहीं जाते।

दरङ्ग न तो बाढ़के जलसे प्लावित होता और न वृष्टिके अभावसे भी कष्ट पाता है। दुर्भिक्षका यहां नाम भी नहीं है। वर्त्तमान शताब्दीके प्रथम भागमें एक बार अन्नकष्ट हुआ था, वह भी सिर्फ ब्रह्मदेशवासियोंके आक्रमणके कारण, न कि वृष्टिके अभावसे।

रेशम बुनना ही यहांका एक मात्र शिल्पकर्म है। रेशम दो प्रकारका होता है। एंडिया और मुगा। यहां बहुतसे लोग सूत कातते, बुनते और रंगते हैं। रेशम-

दरवेश (फा॰ पु॰) मुसलमानोंका भिक्षोपजीवी धर्म-सम्प्रदायविशेष, फकीर, साधु। पहले यह सम्प्रदाय बारह श्रेणियोंमें विभक्त था। पीछे इसकी संख्या और भी बढ़ गई है। मुसलमानोंमें प्रवाद है, कि ओवाइस बिन-अमीर इस सम्प्रदायके प्रवर्त्तक थे। किन्तु दरवेशके वर्त्तमान जो सब सम्प्रदाय सारे मुसलमान राज्योंमें विच्छिन्न भावसे फैले हुए हैं, वे कहते हैं, कि मसनवि-शरीफके ग्रन्थकर्त्ता मौलवी-सम्प्रदाय-प्रवर्त्तक जलालुद्दीन् रूमिसे यह सम्प्रदाय प्रवर्त्तित हुआ है।

तुरुष्कप्रदेशके दरवेशगण ६० श्रेणियोंमें विभक्त हैं। इन्होंने वहां अपना बहुत कुछ अधिकार जमा लिया है। कनस्तान्तिनोपलके 'बताशी' या 'बेकताशी' नामक सम्प्रदाय कुरानके निर्दिष्ट नियमोंके अनुसार नहीं चलता और न महम्मदको ही ईश्वर-प्रेरित समझ कर विश्वास करता है। तुरुष्कके रफाई नामक दरवेशगण अत्यन्त आत्मनिर्यातन करते हैं। ये हुवारिया नामसे प्रसिद्ध हैं। भारतवर्षके अनेक दरवेश हो नीच वंशोद्भव और असच्चरित्र हैं। इनमेंसे अधिकांश बेशरा सम्प्रदायभुक्त हैं। ये लोग कभी कभी कहरीके पश्चिम प्रदेश तक धावा मारते हैं। भारतीय फकीरके अवशिष्टांश जो बा-शरा सम्प्रदायभुक्त हैं वे सालिक कहलाते हैं।

बादि-उद्दीनशाह मदारके नाम पर दरवेशके सम्प्रदायका मदरिया नाम पड़ा है। बादि-उद्दीन मदारको कोई कोई जिन्दा मदार भी कहते हैं।

नक्शबन्दी दरवेशगण अपने धर्मतत्त्वको हावभावसे समझानेकी चेष्टा करते हैं। मस्तक दरवेशोंमेंसे अधिकांश शिक्षित हैं। जब तक वे चक्कर खा कर गिर नहीं पड़ते, तब तक घूम घूम कर नाचते रहते हैं।

रफैया दरवेशगण छुरीसे अपना शरीर छेदते, जलता हुआ अंगार निगलते, कांच चबाते तथा इसी प्रकारके अन्यान्य अद्भुत महान कार्य करते हैं। वे समझते हैं, कि इस प्रकार कठोर कार्य करनेसे ईश्वरके साथ पुनर्मिलित हो जानेकी सम्भावना रहती है।

गुलशानिया नामक एक और प्रकारके दरवेश हैं। ये लोग पहाड़ पहाड़ फिरते हुए अपने सिरको भारी पीछे तब तक घुमाते रहते हैं, जब तक मूर्च्छित हो कर गिर नहीं पड़ते।

दरश (हिं॰ पु॰) दर्श देखो।

दरशन (हिं॰ पु॰) दर्शन देखो।

दरशाना (हिं॰ क्रि॰) दरसना देखो

दरस (हिं॰ पु॰) १ दर्शन, देखा देखी। २ भेंट, मुलाकात। ३ रूप, सुन्दरता, छवि।

दरसन (हिं॰ पु॰) दर्शन देखो।

दरसना (हिं॰ क्रि॰) १ दिखाई पड़ना, देखनेमें आना। २ देखना, लखना।

दरसनीहुंडी (हिं॰ स्त्री॰) १ एक प्रकारकी हुंडी जिसके भुगतानकी मितिमें दश दिन या उससे कम दिन बाकी हों। २ एक ऐसी वस्तु जिसे दिखाते ही कोई दूसरी वस्तु हासिल हो जाय।

दरसान (सं॰ पु॰) दृ-विदारणे दृ-असानच्। व्योम, प्रकाश।

दरसाना (हिं॰ क्रि॰) १ दृष्टिगोचर कराना, दिखलाना। २ स्पष्ट करना, प्रकट करना।

दरसावना (हिं॰ क्रि॰) दरसाना देखो।

दरांती (हिं॰ स्त्री॰) १ हंसिया जिससे घास या फसल काटी जाती है।

दराज (फा॰ वि॰) १ दीर्घ, लम्बा, बड़ा। (फा॰ क्रि॰ वि॰) २ अधिक, बहुत।

दराज (हिं॰ स्त्री॰) १ दरार, दरज, शिगाफ। २ संदूक-नुमा खाना जो मेजमें लगा रहता है। इसमें कुछ वस्तु रख कर ताला लगा सकते हैं।

दरायुस् (प्रथम) [जन्द भाषामें दारयवुस्]—साधारणतः ये Darius Hystaspes नामसे प्रसिद्ध हैं। ये हयस्ताष्प नामक किसी पारस्य सम्राट्के पुत्र थे।

कहते हैं, कि पारस्यराज कायरसके पुत्र काम्बाइसिसकी मृत्युके बाद स्मार्दिस नामक पारस्यके एक मगपति (Magian) अन्यायपूर्वक पारस्यका सिंहासन अधिकार कर लिया। दरायुसने पारस्यके छः सरदारोंका दल बांध कर स्मार्डिसको मार डाला। इस हत्याकाण्डके बाद यही प्रश्न उठा, कि पारस्यके राजा कौन होंगे। बहुत तर्कवितर्कके बाद यह स्थिर हुआ कि दूसरे

अम्लवर्गके साथ पीढ़े उसके दूधके साथ घोमनेसे हिङ्गुल शोधित होता है। दूसरी विधि—मेंड़ोके दूधमें सात बार और अम्लवर्गमें सात बार भावना देनेसे भी यह शोधित होता है। तीसरी विधि-जंभीरी नीबूके रसमें दोलयन्त्र द्वारा पाक कर अम्लवर्गमें सात बार भावना देनेसे यह विशुद्ध होता है। रसगन्धक हिङ्गुल देखनेमें गरबूजेके फूल जैसा लगता है और सबसे उमदा होता है। विशुद्ध हिङ्गुल, मेह और कुष्ठहारक, रुचिकर, बलप्रद, मेधा और अग्निवर्द्धक है। (रसेन्द्रसारसंग्रह।)]

हिंगुल देखो।

२ देशविशेष, काश्मीर और हिन्दूकुश पर्वतके प्रदेशका प्राचीन नाम। बृहत्संहितामें इस देशको ईशान कोणमें स्थित बतलाया है। लेकिन आजकल जो दारद नामकी पहाड़ी जाति है उसका वासस्थान लद्दाख, गिलगित, चित्रपाल, नागर हुंजा आदि स्थानोंमें ही है। प्राचीन यूनानी और रोमन लेखक भी इस जातिका निवास-स्थान हिन्दूकुशके पास पास ही बतला गये हैं। (हरवंश० १४ अ०) ३ दरदः देशविशेषः, सोऽभिजनोऽस्य, तस्य राजा वा अण्, तद्‌बहुषु अणो लुक्। दरद देशवासी, दरद देशके लोग। ४ दरद देशके राजा। दरद देशवासीके अर्थमें दरद शब्द बहुवचनान्त होना चाहिये, किन्तु आर्षप्रयोगमें कहीं कहीं एक वचनान्त भी देखा जाता है। यथा—

"शाल्वराजश्च दरदो विदेहाधिपतिस्तथा।"

(हरिवंश ८१ अ०)

५ म्लेच्छ जातिभेद। इस जातिके लोग पहले क्षत्रिय थे, पीछे वृषलत्वको प्राप्त हो गये हैं। दारद देखो।

मनुस्मृतिमें लिखा है कि पौण्ड्रक, औड्र, द्राविड़, काम्बोज, जवन, शक, पारद, पह्नव, चीन, किरात, दरद और खश ये सब देशोद्भव क्षत्रिय लोग उपनयनादि संस्कार-विहीन हो जाने और ब्राह्मणोंका दर्शन न पानेसे शूद्रत्वको प्राप्त हो गये हैं। आजकल दरद नामकी जाति काश्मीरके पास पास लद्दाखसे ले कर नागर-हुंजा और चित्राल तक पाई जाती है। इस जातिके लोग अधिकांश मुसलमान हो गए हैं। लेकिन यदि इनकी भाषा और रीति नीतिकी ओर दृष्टि डाली जाय, तो ऐसा प्रगट होता है, कि ये लोग आर्यकुलोत्पन्न हैं। मुसलमान हो जानेके कारण ये फारसी शब्दोंका व्यवहार करते हैं सही, मगर इनकी भाषा काश्मीरीसे बहुत कुछ मिलती जुलती है। (त्रि०) दरं भयं ददाति दा-क। ६ भयदायक, भयङ्कर।

दरद (फा० पु०) १ कष्ट, पीड़ा, व्यथा। २ करुणा, सहानुभूति, दया, तर्स। विशेष दर्द देखो।

दरदर (फा० क्रि० वि०) द्वार द्वार, दरवाजे दरवाजे।

दरदरा (हिं० वि०) जिसके कण स्थूल हों, जो खूब बारीक न पीसा हो।

दरदराना (हिं० क्रि०) बहुत बारीक न पीसना, थोड़ा पीसना।

दरदरी (हिं० वि०) जिसके रवे मोटे हों।

दरदवंत (फा० वि०) १ कृपालु, दयालु। २ पीड़ित, दुःखी।

दरदालान (फा० पु०) दालानके बाहरका दालान।

दरद् (हिं० पु०) दर्द देखो।

दरपन (हिं० पु०) दर्पण, आइना शीशा।

दरपना (हिं० क्रि०) १ क्रोध करना। २ अहङ्कार करना।

दरपनी (हिं० स्त्री०) छोटा आइना।

दरपरदा (फा० क्रि० वि०) छिपाकर, आड़में।

दरपेश (फा० क्रि० वि०) सम्मुख, सामने।

दरब (हिं० पु०) १ धन, दौलत। २ धातु। ३ एक प्रकारकी चादर जिसका किनारा मोटा हो।

दरबर (सं० पु०) दरेषु गर्त्तेषु वरः श्रेष्ठः। वायु जन्य शब्द।

दरबहारा (हिं० पु०) सड़े हुए वनस्पतियोंका एक प्रकारका मद्य।

दरबा (फा० पु०) १ काठका खानेदार संदूक जिसमें कबूतर आदि रखे जाते हैं। इसके एक एक खानेमें एक एक पक्षी रखा जाता है। २ किसी पक्षी या जीवके रहनेका दीवार या पेड़का कोटर।

दरबान (फा० पु०) द्वारपाल, ड्योढ़ीदार।

दरबानी (फा० स्त्री०) द्वारपालका कार्य, दरबानका काम।

दरबार (फा० पु०) १ राजा बादशाहके साथ जिस स्थान

